# विशाल भारत डायरेक्टरी

## विषय-सूची

# विशाल भारत डायरेक्टरी

## अनुक्रमणिका

# विशाल भारत डायरेक्टरी



## सौर मंडल

सूर्यका व्यास ८,६४,००० मील है। वह पृथ्वीसे साधारण तौरपर ९ करोड २९ लाख मील दूर है। सूर्य पृथ्वीसे आकारमें १३ लाख गुना और बोझमें ३,३३,४३२ गुना बडा है। यदि हम १०० मील प्रति घंटेकी चालसे चलनेवाले हवाई जहाजपर दिन-रात चलें तो पृथ्वीसे सूर्य तक पहुँचनेमें १०५ वर्ष लगेंगे। सूर्यसे पृथ्वी तक प्रकाश आनेमें ४९९ सेकेण्ड ( ८ मिनट १९ सेकेण्ड ) लगते हैं।

ग्रह सूर्यके चारों ओर घूमते हैं। उनके नाम क्रमश यह है—बुध, शुक्र, पृथिवी, मंगल, बृहस्पति, शनिश्चर, अरुण ( यूरेनेस ) वरुण ( नेपचून )। सन् १९३० में प्लूटो नामक एक और नवीन ग्रहका पता लगा है।

ग्रहोंमें बुध सूर्यके सबसे समीप है, और नेपचून ( अब प्लूटो ) सबसे दूर है। बृहस्पति सबसे बडा ग्रह है। पृथिवीको सूर्यकी परिक्रमामें ३६५ दिन ५ घंटे ४८ मिनट ४७॥ सेकेण्ड लगते है, बुधको ८८ दिन लगते है और नेपचूनको १६५ वर्ष।

चन्द्रमा पृथिवीका उपग्रह है, और पृथिवीके चारों ओर घूमता है। वह पृथिवीसे २,३९,००० मील दूर है और उसका व्यास २१६० मील है। उसे पृथिवीकी परिक्रमा करनेमें २७ दिन १२ घण्टे ४८ सेकेण्ड लगते है।

# पृथिवी

पृथिवी आकारमें नारंगीकी भाँति गोल है। उसका व्यास, विषुवत रेखापर ७,९२६$\frac{1}{2}$ मील और ध्रुवोंपर ७,९०० मील है। पृथिवीका कुल क्षेत्रफल १९,६५,५०,००० वर्गमील है, जिसमें ५,५५,००,००० वर्गमीलमें स्थल है, बाकी १४,१०,५०,००० वर्गमील समुद्र है। पृथिवीके थल भागके $\frac{1}{3}$ हिस्सेमें एशिया महाद्वीप है, और $\frac{1}{14}$ हिस्सेमें यूरोप।

## महाद्वीप

पृथिवीमें छै महाद्वीप है —

| नाम | क्षेत्रफल | जनसंख्या |
|---|---|---|
| अफ्रिका | १,१५,००,००० | १४,३०,००,००० |
| अमेरिका (उत्तरी) | ८०,००,००० | १४,६०,००,००० |
| „ (दक्षिणी) | ६८,००,००० | ६,४०,००,००० |
| एशिया | १,७०,००,००० | १,०१,८०,००,००० |
| ओशीनिया | ४०,००,००० | ८,५०,००,००० |
| यूरोप | ३७,५०,००० | ४७,५०,००,००० |
| ध्रुव प्रदेश | ६२,०५,००० | कुछ नहीं |

## महासागर

पृथिवीमें पाँच महासागर हैं, जिनका विस्तार और अधिकसे अधिक गहराई इस प्रकार है —

| नाम | क्षेत्रफल लाख वर्गमीलोंमें | अधिकतम गहराई फिटोंमें |
|---|---|---|
| प्रशान्त महासागर (पैसेफिक) | ७१० | ३५,४३३ |
| एटलांटिक „ | ३४० | २७,९७२ |
| हिन्द „ | २८० | २२,९६८ |
| आर्कटिक „ | ४० | १३,१२० |
| अन्टार्कटिक „ | ६० | १३,९२२ |

## संसारके सबसे ऊँचे गिरि-शिखर

| चोटीका नाम | कहाँ है | ऊँचाई फीटोंमें |
|---|---|---|
| १ गौरीशंकर ( माउन्ट एवेरेस्ट ) | हिमालय | २९,१४० |
| २ माउन्ट गाडविन आस्टिन | कराकुरम | २८,२५० |
| ३ काचनजंघा | हिमालय | २८,१४६ |
| ४ मकालू | " | २७,७९० |
| ५ चमल्हारी | " | २३,९४४ |
| ६ अकोनकागुआ | एन्डीज | २३,३९० |
| ७ इल्मपा | " | २१,४९० |
| ८ माउन्ट लोगन | राकीज | १९,५३९ |
| ९ किलीमंजारो | पूर्वीय अफ्रिका | १९,३२६ |
| १० एल्बुर्ज | कांकेशस | १८,४६४ |
| ११ दमावन्द | ईरान | १८,४६४ |
| १२ माउन्ट ब्लैंक | आल्प्स | १५,७८१ |

## संसारके कुछ प्रसिद्ध ज्वालामुखी

| नाम | स्थान | ऊँचाई फीटोंमें |
|---|---|---|
| सगामा | बोलविया | २१,०४७ |
| कोटापैक्सी | एन्डीज | १९,६१२ |
| माउन्ट इलियास | राकीज | १८,००० |
| पोपोकेटापेट्ल | मैक्सिको | १७,५४० |
| मानगे | यूक्वेडर | १७,१२४ |
| विसूवियस | इटली | ३,९४८ |
| इटना | सिसली द्वीप | १०,७८४ |
| स्ट्रामबोली | लिपारी द्वीप | ३,०३८ |
| हेकला | आइसलैण्ड | ५,११० |

## संसारकी सबसे लम्बी नदियाँ

| नाम | मुहाना | लम्बाई मीलोंमें |
|---|---|---|
| आमेजन | एटलांटिक महासागर | ४,००० |
| नील | भूमध्य सागर | ३,६०० |
| यांगटीसीक्यांग | चीन सागर | ३,४०० |
| यनीसी | आर्कटिक सागर | ३,३००० |
| मिसौरी | मिससिपी नदी | ३,००० |
| कांगो | एटलांटिक महासागर | ३,००० |
| नाइजर | गिनीकी खाडी | ३,००० |
| ओबी | आर्कटिक सागर | २,७०० |
| हांगहो | चीन सागर | २,६०० |
| लीना | आर्कटिक सागर | २,६०० |
| अमूर | चीन सागर | २,५०० |
| मिसीसिपी | मैक्सिकोकी खाडी | २,४८६ |
| पारना | एटलांटिक महासागर | २,४५० |
| वाल्गा | कैस्पियन समुद्र | २,४०० |
| मैकेंजी | आर्कटिक समुद्र | २,३०० |
| लाप्लाटा | एटलांटिक महासागर | २,३०० |
| यूकन | वेहरिंग समुद्र | २,००० |
| अरकनसास | मिसीसिपी | २,००० |
| मैडीरा | आमेजन नदी | २,००० |
| सेंट लारेन्स | सेंट लारेंसकी खाडी | १,८०० |
| डन्यूब | काला समुद्र | १,७२५ |
| यूफ्रेटिस | ईरानकी खाडी | १,७०० |
| सिंध | अरब समुद्र | १,७०० |
| ब्रह्मपुत्र | बंगालकी खाडी | १,६८० |
| गंगा | बंगालकी खाडी | १,५०० |

## संसारमें दस लाखसे अधिक आबादीवाले शहर

| शहरका नाम | देश | आबादी लाखोंमें |
|---|---|---|
| लन्दन | इङ्गलैण्ड | ८२ |
| न्यूयार्क | उ० अमेरिका | ६६ |
| बर्लिन | जर्मनी | ४३ |
| शिकागो | उ० अमेरिका | ३४ |
| पेरिस | फ्रांस | ३० |
| ओसाका | जापान | २५ |
| टोकियो | ,, | २३ |
| ब्यूनस आयर्स | अर्जेंटिना | २१ |
| फिलेडेल्फिया | उ० अमेरिका | २० |
| वीयना | आस्ट्रिया | १६ |
| मास्को | रूस | १६ |
| डेट्रोइट | उ० अमेरिका | १६ |
| रायो डी जेनीरो | ब्रेजिल | १५ |
| कलकत्ता | भारत | १४ |
| कैन्टन | चीन | १४ |
| पेकिंग | ,, | १३ |
| नानकिंग | ,, | १३ |
| सिडनी | आस्ट्रेलिया | १२ |
| लास ऐंजेलेस | उ० अमेरिका | १२ |
| बम्बई | भारत | १२ |
| हैम्बर्ग | जर्मनी | ११ |
| ग्लासगो | स्काटलैण्ड | ११ |
| कैरो | ईजिप्ट | ११ |
| माण्ट्रियल | कैनाडा | ११ |
| मेलबोर्न | आस्ट्रेलिया | १० |

| | | |
|---|---|---|
| बर्मिंघम | इङ्गलैण्ड | १० |
| रोम | इटली | १० |
| बुडपेस्ट | हंगरी | १० |
| शंघाई | चीन | १० |
| लेनिनग्राड | रूस | १० |

## संसारकी मुख्य जातियाँ

रंग भेद और शक्ल-सूरतके अन्तरके अनुसार संसारमें निम्न लिखित जातियोंके (नस्लोंके) लोग बसते है —

| नाम | जन-संख्या करोड़ोंमें | बसनेका स्थान |
|---|---|---|
| काकेशियन ( गोरे और गेहुए ) | ७२ ५ | यूरोप और एशिया |
| मंगोलियन ( पीले ) | ६८ | एशिया |
| सेमेटिक ( अरब और यहूदी ) | १० | उत्तरी अफ्रिका और एशिया |
| मलायन ( भूरे ) | १० ५ | ओशीनिया |
| नीग्रो ( काले ) | २१ | अफ्रिका |
| रेड इन्डियन ( लाल ) | ३ | अमेरिका |

( भारतीयोंका शुमार आर्य होनेके कारण काकेशियनमे किया जाता है )

## संसारके मुख्य धर्म

संसारके प्रधान धर्म और उनके अनुयायियोंकी संख्या इस प्रकार है —

| नाम | अनुयायियोंकी संख्या लाखोंमें |
|---|---|
| ईसाई | ६,८२८ |
| यहूदी | १६१ |
| मुसलमान | २०६० |
| बौद्ध | १,५०१ |
| हिन्दू | २,३०१ |
| कन्फ्यूशस | ३,५०६ |
| शिन्टोइज्म | २५० |
| एनीमिस्ट ( भूत-प्रेत पूजक) | १,३५६ |
| अन्य | ५०८ |
| मोटा जोड़ | १८,५०० |

# संसारके देश

| देशका नाम | क्षेत्रफल हजार वर्ग मीलोंमें | आबादी लाखोंमें | राजधानी | आबादी | शासकका नाम |
|---|---|---|---|---|---|
| **एशिया** | | | | | |
| अफगानिस्तान | २५० | ६४ | काबुल | १ | बादशाह नादिरशाह |
| भूटान | २० | २ १/२ | पनाखा | | सर यूग्येन वागचक महाराजा |
| सीलोन (लंका) | २५ १/२ | ५५ | कोलम्बो | २ १/२ | गवर्नर सर जी० टामसन |
| चीन | ४,२७० | ४,००० | नानकिंग | १३ | प्रे० लिनसेन |
| भारतवर्ष | १,८०५ | ३,५३० | दिल्ली | ४ १/२ | ब्रि० नौकरशाही, गवर्नर जेनरल लार्ड वेलिंग्डन |
| ईराक | १५० | ३० | बगदाद | १ ३/४ | बादशाह फैजल |
| जापान | २६० | ८[illegible]० | टोकियो | २३ | मिकाडो हीरोहितो |
| मलाया | ३१ | ३५ | सिंगापूर | २ १/२ | गवर्नर सर सी० क्लेमेंटी |
| नज्द और हेजाज (अरब) | १००० | १५ | रियाध | १/५ | राजा अब्दुल अजीज इब्न सऊद |
| नेपाल | ५४ | ५६ | काठमाडू | ४/५ | महाराजा त्रिभुवन वीर विक्रम जंग |
| फिलस्तीन | ६ | १० | जेरुसलम | ३/५ | |
| फारस | ६३० | १०० | तेहरान | २ | बादशाह रजाशाह पहलवी |
| स्याम | १९५ | ९५ | बैंगकाक | ४ १/२ | बादशाह प्रजाधिपक |
| तुर्की (एशियामें) | ४०० | १२० | अंगोरा | १ | प्रे० मुस्तफा कमाल पाशा |
| तिब्बत | ७५० | ३० | लासा | ३/१० | दलाई लामा |
| **अफ्रिका** | | | | | |
| एबीसीनिया | ३५० | ११० | एडिस अबाबा | १/२ | |
| ईजिप्ट (मिस्र) | ३६३ | १४२ | कैरो | ११ | बादशाह फाद प्रथम |
| मरक्को | २३१ | ५० | फेज | ३/४ | |
| सूडान | १,००० | ३४ | खारतूम | ३/१० | सुल्तान सीदी मुहम्मद |

| देशका नाम | क्षेत्रफल हजार वर्ग मीलोंमें | आबादी लाखोंमें | राजधानी | आबादी | शासकका नाम |
|---|---|---|---|---|---|
| दक्षिण अफ्रिकाकी संयुक्त रियासतें | ८०० | ८० | केपटाउन | २० | गवर्नर ज० अर्ल क्लैरेंडन, प्र० मन्त्री जं० हर्टज़ाग |
| लाइबेरिया | ४३ | १० | मनरोविया | ३ $\frac{१}{६}$ | प्रे० आनरेबिल एडविन वर्कले |
| **अमेरिका** | | | | | |
| कैनाडा | ३,६०३ | १०३ | ओटावा | १ | गवर्नर ज० अर्ल वेसवरा |
| मैक्सिको | ७६७ | १६४ | मेक्सिको | ६ | प्रे० सेनर पैस्कल ऑरटिज रूवियो |
| संयुक्तराज्य (यू० एस० ए०) | ३,७४३ | १,२२७ | वाशिंगटन | ५ | प्रे० रूजवेल्ट |
| अर्जेन्टिना | १,१५३ | ११० | ब्यूनस आयर्स | २१ | प्रे० जनरल डान आगस्टिन पी० जस्टो |
| बोलविया | ६०० | ३० | लापाज | १ | प्रे० डेनियल सलामानका |
| ब्राजिल | ३,३०० | ४०२ | रायो डी-जेनीरो | १५ | प्रे० डा० गेटूलिये वर्गस |
| चाइल | २९० | ४२ | सेन्टियागो | ५ $\frac{१}{२}$ | प्रे० सेनर जुआन इस्टेवन मॉनटेरो |
| पेरु | ५३२ | ५५ | लिमा | १ $\frac{३}{४}$ | प्रे० कर्नल लुइस एम एम सेरो |
| यूरागुवे | ७२ | १८ | माटवीडियो | ४ $\frac{१}{२}$ | प्रे० सेनर गेवरील टेरा |
| वेनेज्यूला | ३६४ | ३० | काराकस | १ $\frac{१}{४}$ | प्रे० जनरल जुआन विनसेंटो गोमेज |
| कोलम्बिया | ४४७ | ८२ | बोगोटा | २ $\frac{१}{२}$ | प्रे० डा० इनरीकओलाया हरारा |
| परागुवे | १७४ | ८ | एसन्सन | १ | प्रे० डा० इमिलआनो जी नवेरो |
| ग्वैटीमाला | ४२ | २० | ग्वैटीमाला | १ $\frac{१}{२}$ | प्रे० जनरल जार्ज उबिको |
| हन्डूरास | ४४ | ८ | टेगूसीगल्प | | प्रे० डा० विसेन्टेमेजियाको लिंट्स |
| हैटी | ११ | २३ | पोर्ट अउ प्रिंस | १ | प्रे० जनरल रैफल लियोनिडास ट्रूजिलो |
| इक्वेडर | २२० | २५ | क्विटो | $\frac{३}{१०}$ | प्रे० डा० डान अलफ्रेटो वी० मोरेनो |

| देशका नाम | क्षेत्रफल हजार वर्ग मीलोंमें | आबादी लाखोंमें | राजधानी | आबादी | शासकका नाम |
|---|---|---|---|---|---|
| **यूरप** | | | | | |
| अल्बानिया | १० | १० | टिराना | ३/१० | राजा अहमद जाग |
| आस्ट्रिया | ३२ | ६५ | वीयना | १९ | प्रे० हेर मिकलस |
| बेलजियम | ११ | ८० | ब्रुसेल्स | ८ | बादशाह एलवर्ट प्रथम |
| बल्गेरिया | ४० | ५५ | सोफिया | २ | जार बोरिस |
| चेकोस्लो-वाकिया | ५४ | १४६ | प्राग | ६ ३/४ | प्रे० टामस गैरीग मसारिक |
| डेनमार्क | १५ | ३४ | कोपेनहेगन | ७ १/२ | बादशाह क्रिश्चियन २० वे |
| फ्रांस | २१३ | ४१८ | पेरिस | ३० | प्रे० एम० लेब्रा |
| जर्मनी | १८५ | ६३१ | बर्लिन | ४३ | प्रे० पाल वान हिन्डनवर्ग |
| ग्रेटब्रिटेन | ९५ | ४४५ | लंदन | ८२ | बादशाह पंचम जार्ज |
| ग्रीस | ५० | ७० | एथेंस | ७ | प्रे० एलेक्जेन्डर जैमिस |
| हंगरी | ३६ | ८४ | बुडापेस्ट | १२ | रीजेन्ट-एन०होरथी नागी बानिया |
| आइरिश फ्री स्टेट | २६ | ३० | डबलिन | ४ | प्रे० मंत्री डी वेलरा |
| इटली | १२० | ४२० | रोम | १० | बादशाह विक्टर इमान्युअल |
| नेदरलैण्ड्स | १२ | ७५ | हेग | ४ | रानी विलहेल्मिना हेलेना पालिन मेरिया |
| नार्वे | १२४ | २८ | ओसलो | २ १/२ | बादशाह हाकन द्वितीय |
| पोलैण्ड | १५० | ३१९ | वारसा | १० | प्रे० इगनास मोसिस्की |
| पोर्टुगाल | ३५ | ६४ | लिस्बन | ५ | प्रे० जनरल कारमोना |
| रूमानिया | १९० | १८० | बुखारेस्ट | ८ | बादशाह कैरोल द्वितीय |
| रूस | ८२४१ | १४७० | मास्को | १६ | प्रे० वी० एम० मोलोटोव |
| स्पेन | १९६ | २१८ | मैड्रिड | ७ १/२ | प्रे० अलकाला टी० जमोरा |
| स्वीडन | १७३ | ६० | स्टाकहोम | ४ १/२ | बादशाह गुस्तव पंचम |
| स्विटजरलैण्ड | १५ | ४० | बेर्न | १ | प्रे० जुसेप्पी मोटा |
| टर्की (यूरपमें) | १० | २० | अंगोरा | | प्रे० मुस्तफा कमाल |
| यूगोस्लैविया | २४८ | १३० | बेलग्रेड | २ १/२ | बादशाह एलेक्जेन्डर प्रथम |

| देशका नाम | क्षेत्रफल हजार वर्ग मीलोंमे | आवादी लाखोंमे | राजधानी | आवादी | शासकका नाम |
|---|---|---|---|---|---|
| इस्थोनिया | १८ | ११ | रेवल | १ ३/१० | प्रधान मन्त्री एम० टीमाट |
| फिनलैण्ड | १३२ | ३६ | हेल-सिफोर्स | | प्रे० डा० स्विनहुफवुड |
| लैटविया | २४ | १६ | रिगा | ३ ३/४ | प्रे० एल्वर्ट क्वीसिस |
| लिथूनियाँ | २० | २३ | कोवनो | १ | प्रे० एम० स्मेटोना |
| **ओशीनिया** | | | | | |
| आस्ट्रेलिया | २९७४ | ६५ | कैनबेरा | | गवर्नर जे० सर आई० आइजक्स |
| न्यूजीलैण्ड | १०३ | १४ | वेलिंग्टन | १ | गवर्नर लार्ड ब्लेडिस्लो |

नोट—राजधानीके आगेवाले खानेमे राजधानीकी आवादी है। प्रे० से प्रजातंत्रके प्रेसीडेन्टका मतलव है।

## संसारकी फौजें

| देशका नाम | सेनाकी संख्या हजारोंमें | देशका नाम | सेनाकी संख्या हजारोंमें |
|---|---|---|---|
| वेलजियम | ६० | नार्वे | ६० |
| चीन | १,००० | पोलैण्ड | २६४ |
| चेकोस्लोवाकिया | १५० | रूमानिया | १५० |
| फ्रांस | ३५० | रूस | ५६२ |
| जर्मनी | १०० | स्पेन | ३०४ |
| ग्रेट ब्रिटेन | २१० | स्वीडन | ६५ |
| ग्रीस | ६५ | टर्की | १२० |
| इटली | ३१० | संयुक्तराज्य अमेरिका | १४५ |
| जापान | २०० | यूगोस्लेविया | १२७ |
| नेदरलैण्ड | २८० | भारतवर्ष | २३० |

# संसारकी सबसे बडी वस्तुयें

| | |
|---|---|
| सबसे ऊँचा पहाड | माउन्ट एवरेस्ट ( २६,१४१फीट ) |
| ,, नीची भूमि | मरा समुद्र ( १,२६६ फीट समुद्रसे नीची ) |
| ,, गहरा समुद्र | प्रशात महासागर ( ३५,४३६फीट ) |
| ,, बडा रेगिस्तान | सहारा ( ३५ लाख वर्गमील ) |
| ,, बडा जहाज | नारमंडी फ्रेंच ( ७६,६०० टन ) |
| ,, बडा नगर | लन्दन ( ८२ लाख आबादी ) |
| ,, ऊची मूर्ति | स्वतन्त्रताकी मूर्ति, न्यूयार्क (१५१ फीट) |
| ,, लम्बा दालान | रामेश्वर मन्दिर (४,००० फीट लम्बा) |
| ,, लम्बा रेलवे प्लेटफार्म | सोनपुर ( २,४१५ फीट ) |
| ,, बडा रेलवे स्टेशन | ग्रैंड सेन्ट्रल टर्मिनल न्यूयार्क ( ४७ प्लेटफार्म ) |
| ,, बडा हीरा | कुलीनन |
| ,, बडा मोती | बेर्सफोर्ड-होप मोती ( १८०० ग्राम वजन ) |
| ,, अधिक वर्षा | चेरापूजी ( ५२३ इंच ) |
| ,, ऊँची इमारत | इम्पायर स्टेट बिल्डिंग अमेरिका ( ११०० फीट ऊँची ) |
| ,, बडा महल | वेटिकन ( रोम ) |
| ,, बडा गुम्बज | गोल गुम्बज बीजापुर (१४४ फीट व्यास) |
| ,, खूबसूरत इमारत | ताजमहल आगरा |
| ,, लम्बी नहर | स्वेज केनाल (१०० मील लम्बी ) |
| ,, लम्बी दीवार | चीनकी दीवार ( १००० मील लम्बी ) |
| ,, ऊँचा झरना | गेरसोप्पा प्रपात, मैसूर ( ६०० फीट ) |

## संसारके जंगी हवाई ज़हाज (१९३१)

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सयुक्त राज्य अमेरिका | १७५२ | एरोप्लेन | जापान | १६३९ | एरोप्लेन |
| फ्रांस | २८८७ | ,, | इङ्गलैण्ड | १४३४ | ,, |
| इटली | १५०७ | ,, | | | |

## विभिन्न देशोंमें रेलवे लाइनकी लम्बाई

| नाम | रेलोंकी लम्बाई हजार मीलोंमें | नाम | रेलोकी लम्बाई हजार मीलोंमें |
|---|---|---|---|
| सयुक्त राज्य अमेरिका | २६२ | फ्रांस | २४ |
| भारतवर्ष | ४६ | अर्जेन्टिना | २२ |
| रूस | ४५ | ग्रेट ब्रिटेन | २० |
| कैनाडा | ४० | ब्राजिल | १९ |
| जर्मनी | ३४ | इटली | १० |
| आस्ट्रेलिया | २५ | | |

# भारतवर्ष

## सीमा और विस्तार

महाद्वीप एशियाके दक्षिण भागमे तीन वडे प्रायद्वीप है, जिनमें बीचका और सवसे वडा प्रायद्वीप भारतवर्ष है। यह ६° से ३७° उत्तरी अक्षांशों तथा ६१° से १०१° पूर्वी देशान्तरोंके बीचमें स्थित है।

इसके उत्तरमे हिमालय पहाड, दक्षिणमे हिन्द महासागर, पूर्वमें ब्रह्म देश तथा बगालकी खाडी, और पश्चिममे अरब समुद्र, बलोचिस्तान और अफगानिस्तान हैं।

भारतकी लम्बाई उत्तर दक्षिण नगा पर्वतसे कुमारी अन्तरीपतक लगभग १९०० मील है और चौडाई पूर्व पश्चिम कराचीसे असामतक लगभग १९०० मील है।

भारतका क्षेत्रफल १८,०८,६७९ वर्गमील है। इस प्रकार भारत ग्रेट ब्रिटेनसे लगभग २० गुना वडा है। रूसको निकाल डालनेपर वह यूरोपके अन्य तमाम देशोंके बराबर है।

इस क्षेत्रफलमे १०,६६,१७१ वर्गमील अर्थात ६१ प्रतिशत ब्रिटिश भारतमे है और ७,१२,५०८ अर्थात ३६ प्रतिशत देशी राज्योमे है।

भारतके समुद्री किनारेकी लम्बाई ३६०० मील है।

भारतकी अबादी ३५,२८,३७,७७८ अर्थात समस्त ससारकी आवादीका पचमाश है। ब्रिटिश भारतकी आवादी २७,१५,२६,९३३ और रियासतोंकी ८,१३,१०,८४५ है। औसतमे एक वर्गमीलमे १९५ व्यक्ति वसते है। सबसे घनी आवादी कोचीन और बगालमे है, जहा औसत क्रमश ८१४ और ६४६ प्रति वर्गमील है, और सबसे छितरी आवादी बलोचिस्तानमे है, जहा औसत ६ आदमी प्रति वर्गमील है। प्रति १००० आदमियों पीछे स्त्रियोंकी सख्या ९४० है।

## भारतके मुख्य धर्म और उनके अनुयायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| हिन्दू | २३,९१,९५,१४० | सिख | ४३,३५,७७१ |
| मुसलिम | ७,७६,७७,५४५ | जैन | १२,५२,१०५ |
| बौद्ध | १,२७,८६,८०६ | पारसी | १,०९,७५२ |
| आदिम | ८२,८०,३४७ | यहूदी | २४,१४१ |
| ईसाई | ६२,९६,७६३ | अन्य | ५,७१,१८७ |

## भारतकी मुख्य भाषाये और उनके बोलनेवाले

| | | | |
|---|---|---|---|
| हिन्दी | १२,१२,५४,८९८ | गुजराती (१९२१मे) | ९५,५२,००० |
| बगला | ५,३४,६८,४६९ | कनाडी | १,१२,०६,३८० |
| तेलगू | २,६३,७३,५१४ | उडिया | १,११,९४,२६५ |
| पजाबी, लहेंडी | २,४६,६०,६८० | आसामी | १९,९९,०५७ |
| माराठी, कोंकणी | २,१३,६१,३९९ | मलायालम | ९१,३७,६१५ |
| तामिल | २,०४,११,६५२ | अंग्रेजी | ३,१९,३१२ |

## भारतके नगर, ग्राम, घर और लोक संख्यायें

| | समूचा भारत | ब्रिटिश भारत | देशी राज्य |
|---|---|---|---|
| क्षेत्रफल वर्गमीलोंमे | १८,०८,६७९ | १०,९६,१७१ | ७,१२,५०८ |
| जनसंख्या | ३५,२८,३७,७७८ | २७,१५,२६,९३३ | ८,१३,१०,८४५ |
| नगरोंमें वसनेवाले लोग | ३,८९,७९,२११ | २,९६,५२,२५३ | ९३,२६,९५८ |
| ग्रामोंमे वसनेवाले लोग | ३१,३८,५८,५६७ | २४,१८,७४,६८० | ७,१९,८३,८८७ |
| नगरोंकी संख्या | २,५७५ | १,६९८ | ८७७ |
| ग्रामोंकी संख्या,१९२१ | ६,८५,६६५ | ४,९८,५२७ | १,८७,१३८ |
| आवाद मकानोंकी संख्या | ७,१०,६२,२२८ | ५,४५,३३,१९२ | १,६५,२९,०३६ |
| पुरुषोंकी संख्या | १८,१८,२८,९२३ | १३,९९,३१,५५६ | ४,१८,९७,३६७ |
| स्त्रियोंकी संख्या | १७,१०,०८,८५५ | १३,१५,९५,३७७ | ३,९४,१३,४७८ |

## भारतके पेशे

भारतीय जन-समाज किन-किन पेशोंके द्वारा अपनी जीविका उपार्जन करता है, यह नीचे लिखे अकोंसे विदित होगा।

| पेशे | संख्या हजारोंमे |
|---|---|
| **खेतीबारी और पशुपालन** | १,०२,४५४ |
| जमीदार | ३,२५७ |
| अपनी भूमि जोतनेवाले किसान | २७,००६ |
| दूसरोंके रैयत किसान | ३४,१७५ |
| खेतपर काम करनेवाले मजदूर | ३१,४८० |
| अन्य | ६,५३६ |
| **शिकार और मछली** | २,३०८ |

| | |
|---|---|
| **खाने और नमक आदि** | **३४६** |
| **उद्योग धन्धे** | **१५,३६२** |
| कपड़े आदिकी बुनाई | ४,१०२ |
| पोशाक और शृंगार सामग्री | ३,३८१ |
| लकड़ीका काम | १,६३२ |
| भोजन सम्बन्धी वस्तुयें | १,४४७ |
| मिट्टीकी चीजें | १,०२५ |
| इमारती काम | ६१८ |
| धातुका काम | ७१३ |
| रासायनिक वस्तुयें | ६०३ |
| चमड़ा और खाले | ३१२ |
| अन्य उद्योग | १,४६८ |
| **आमदरफ्त ( रेल, तार, पोस्ट, टेलीफोन, मोटर गाडी आदि )** | **२,३४१** |
| **रोजगार** | **७,६१४** |
| होटल तथा खाने-पीनेकी दूकानें | ४,३२७ |
| बजाजी | ४५६ |
| बैंक इन्श्योरेन्स इत्यादि | ३२६ |
| अन्य पेशे | २,७६८ |
| **फौज और जंगी जहाज** | **३१८** |
| **हवाई जहाज** | **२** |
| **पुलिस** | **५२१** |
| **सरकारी शासन** | **६६५** |
| **शिक्षित पेशे** | **२,३१०** |
| धार्मिक पेशे | १,०७७ |
| शिक्षा | ५०१ |
| डाक्टरी वैद्यक आदि | ३१८ |
| कानून | १३३ |

| | |
|---|---|
| अन्य | ३३० |
| घरेलू नौकर | १०,८५८ |
| अन्य सब | ६,६६० |

## भारतमें अपाहिजोकी संख्या

| | | | |
|---|---|---|---|
| पागल | १,२०,३०४ | कोढी | १,४७,६११ |
| गूंगे-बहिरे | २,३०,८६५ | जोड | १०,६५,६७८ |
| अन्धे | ६,०१,३७० | | |

## भारतमें विवाहित-अविवाहितोकी संख्या

| | १५ वर्षकी आयुतक | १५ से ५० की आयुतक | ५० से ऊपरकी आयुके |
|---|---|---|---|
| अविवाहित पुरुष | ६,६१,३६,३६८ | १,६६,२३,३३४ | ५,७८,२६६ |
| ,, स्त्रिया | ५,५२,०६,६०० | ४३,२४,२०० | १,६४,१५३ |
| विवाहित पुरुष | ५५,३२,६२५ | ६,६३,००,८२४ | १,२३,७७,०१८ |
| ,, स्त्रिया | १,२२,७१,५६४ | ६,६७,१६,५१५ | ४६,१६,११४ |
| विधुर | १,३६,४३६ | ५१,४६,८७२ | ४३,७५,८०८ |
| विधवाये | ३,२१,७०१ | १,४३,१७,४८८ | १,१६,०६,२७६ |

## शिक्षितोकी संख्या

भारतमे (वर्माको छोडकर) पाच वर्षसे ऊपरकी आयुके साक्षर लोगोंकी संख्या २,३४,८५,२२७ है। ब्रिटिश भारतमे साक्षर लोगोंकी सख्या १,८६,१६,०८० है, और देशी राज्योंमे ४५,७२,१४७ है।

## भारतकी जन्म और मृत्यु-संख्या

भारतमे मृत्यु-सख्या महा भयकर है। यहा वीमारियोंमे जितने आदमी मरते है, उतने ससारके किसी अन्य देशमे नहीं मरते। गत यूरोपियन महायुद्धमे सब देशोंके ७० लाख आदमी काम आये थे, परन्तु १६१८-१६ के इन्फ्लुयेंजाकी बीमारीमें एक वर्षके भीतर भारतमे ६० लाख आदमी मरे थे। अन्य देशोंके मुकाबलेमे भारतकी जन्म और मृत्यु-सख्या इस प्रकार है —

| देश | जन्म प्रतिसहस्र | मृत्यु प्रतिसहस्र | १ वर्षसे कम आयुके शिशुओकी मृत्यु प्रति सहस्र |
|---|---|---|---|
| भारतवर्ष | ३६.७८ | २५ ५९ | १७३ |
| इङ्गलैण्ड और वेल्स | १६ ७ | ११ ७ | ६५ |
| स्काटलैण्ड | १९ ८ | १३ ७ | ८६ |
| न्यूजीलैण्ड | १९ ६ | ८.५ | ३६ |
| यूनाइटेड स्टेट्स अमेरिका | १९ ७ | १२ ० | ७० |
| आस्ट्रेलिया | २१ ३ | ९ ५ | ५३ |
| कैनाडा | २४ ५ | ११ ३ | ९० |
| दक्षिण अफ्रिका | २५ ९ | १० ० | ७० |
| मिस्र | ४२ २ | २४ १ | १५१ |

## भारतमे मृत्युके मुख्य कारण ( १९२८ )

| | |
|---|---|
| ज्वर ( मलेरिया, न्यूमोनिया, क्षय ) | ३४,२८,९५१ |
| हैजा | ३,५१,३०५ |
| प्लेग | १,२१,२४२ |
| पेचिश, दस्त | २,२१,३३८ |
| चेचक | ९६,१२३ |
| कुल मृत्यु संख्या | ६१,८०,११४ |

## भारतवर्षके नगर

| नाम | आबादी हजारोंमें | नाम | आबादी हजारोंमें |
|---|---|---|---|
| १ कलकत्ता | १४८५ | ७ रंगून | ४०० |
| २ बम्बई | ११६१ | ८ अहमदाबाद | ३१३ |
| ३ मद्रास | ६४७ | ९ बंगलोर | ३०६ |
| ४ हैदराबाद ( निजाम ) | ४६६ | १० लखनऊ | २७४ |
| ५ दिल्ली | ४४७ | ११ अमृतसर | २६४ |
| ६ लाहौर | ४२९ | १२ कराची | २६३ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १३ पूना | २५० | २५ शोलापुर | १४४ |
| १४ कानपुर | २४३ | २६ त्रिचनापल्ली | १४२ |
| १५ आगरा | २२६ | २७ ढाका | १३८ |
| १६ नागपुर | २१५ | २८ मेरठ | १३६ |
| १७ बनारस | २०५ | २९ इन्दौर | १२७ |
| १८ इलाहाबाद | १८३ | ३० जबलपुर | १२४ |
| १९ मदूरा | १८२ | ३१ पेशावर | १२१ |
| २० श्रीनगर | १७३ | ३२ अजमेर | १.१९ |
| २१ पटना | १५९ | ३३ मुलतान | ११९ |
| २२ मांडले | १४७ | ३४ रावलपिंडी | ११९ |
| २३ बरेली | १४४ | ३५ बड़ोदा | ११२ |
| २४ जयपुर | १४४ | ३६ मुरादाबाद | ११० |
| | | ३७ सालेम | १०२ |

## भारतके विभिन्न स्थानोंमें वृष्टिका वार्षिक औसत

| स्थान | वृष्टिका औसत इञ्चोंमें | स्थान | वृष्टिका औसत इञ्चोंमें |
|---|---|---|---|
| अजमेर | २० ८७ | पटना | ४४ ५८ |
| अहमदाबाद | २९ ५२ | पूना | २८ २६ |
| आगरा | २६ ७० | बम्बई | ७३ ९९ |
| इलाहाबाद | ३९ ५२ | बनारस | ४० ५९ |
| उटकमण्ड | ४६ ६९ | बीकानेर | ११ २७ |
| कराची | ७ ६६ | बंगलोर | ३६ ८३ |
| कलकत्ता | ६० ८३ | मरी | ५७ ६० |
| चेरापूंजी | ५२३ ०० | मौंट आबू | ६२ ८९ |
| जबलपुर | ५५ ८५ | मद्रास | ४८ ३८ |
| दारजिलिंग | १२१ ८० | मेरठ | २९ ६२ |
| दिल्ली | २७ ७० | मुलतान | ७ ११ |
| नागपुर | ४५ ६२ | रंगून | ९८ ४९ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| लखनऊ | ३६ २० | श्रीनगर | २७ ०३ |
| लाहौर | २० ७० | हैदराबाद ( सिंध ) | ७ २२ |
| शिलांग | ८२ ४८ | हैदराबाद ( दक्षिण ) | ३१ ५६ |
| शिमला | ६७ ६७ | | |

# समय

## हिन्दू समयका विभाग

### मनु तथा मनवन्तर

मानवी काल-गणनाके अनुसार जब ४ अरब ३२ करोड वर्ष बीतते है तब ब्रह्मदेवका एक दिवस होता है। जब इस प्रकारके दिवसोंके १०० वर्ष व्यतीत होते है, तब ब्रह्मदेव और उनकी सृष्टि लयको प्राप्त होती है। जगतकी उत्पत्तिसे अब तक ब्रह्मदेवके ५० वर्ष हो चुके है। इस हिसाबसे यह जगत कब उत्पन्न हुआ, इसका पता चल सकता है। ब्रह्मदेवके एक दिवसके अन्तर्गत १४ मनवन्तर होते है। उनमेंसे स्वायभुव, स्वारोचिष, उत्तम, तामस, रैवत और चाक्षुष समाप्त होकर वैवस्वत मनवन्तर चालू है। इसके अनन्तर सावर्णि, दक्षसावर्णि, धर्मसावर्णि, देवसावर्णि, और इन्द्रसावर्णि यह ७ मनवन्तर और होने वाले है।

### युग

प्रत्येक मनु ७१ महायुगतक रहता है। एक महायुग ४३,२०,००० वर्ष चलता है। अबतक २७ महायुग हुए। २८ वा चल रहा है। प्रत्येक महायुगमे ४ युग होते है। जिसमेंसे सतयुग ( १७,२८,००० वर्ष ), त्रेतायुग ( १२,९६,००० वर्ष ), द्वापरयुग ( ८,६४,००० वर्ष ) यह तीन युग समाप्त हो चुके है। और चतुर्थ युग अर्थात कलियुग ( ४,३२,००० वर्ष ) चल रहा है। जिसमे ५,०३३ वर्ष व्यतीत हो चुके है। ५,०३४ वा वर्ष चल रहा है।

### युगोकी उत्तपत्ति

सतयुगकी उत्पत्ति—कार्तिक शुक्ल ९, प्रथम प्रहर, श्रवण नक्षत्र, वृद्धि योगमें हुई। इस युगमे १००० सूर्य्यग्रहण और १०,००० चन्द्रग्रहण हुए। मनुष्यका

आयुर्बल १ लाख वर्ष और ऊचाई २१ हाथ थी। द्रव्य रत्न, पात्र सुवर्ण और प्राण ब्रह्माण्डमय था। तीर्थ पुष्कर था। अवतार—१ मत्स्य २ कच्छप ३ वराह ४ नृसिह।

त्रेतायुगकी उत्पत्ति—वैशाख शुक्ल ३, चन्द्रवार, रोहिणी नक्षत्र, शोभन योग, द्वितीय प्रहरमे हुई। इस युगमे १८०० सूर्यग्रहण और ११,००० चन्द्रग्रहण हुए। प्राण अस्थिमय था। मनुष्यका आयुर्बल १०,००० वर्ष और ऊचाई १४ हाथ थी। द्रव्य सुवर्ण और पात्र चादी था। तीर्थ नैमिषारण्य था। अवतार—१ वामन २ परशुराम, ३ रामचन्द्र।

द्वापरयुगकी उत्पत्ति—माघ कृष्ण ३०, शुक्रवार, धनिष्ठा नक्षत्र, वर्याण योग, वृष लग्नमे हुई। ३६०० सूर्य्यग्रहण और २०,००० चन्द्रग्रहण इस युगमे हुए। मनुष्यका आयुर्बल १००० वर्ष, ऊचाई ७ हाथ, और प्राण रुधिरगत थे। चादी द्रव्य और ताम्र पात्र था। तीर्थ कुरुक्षेत्र था। अवतार—१ कृष्ण २ बुद्ध।

कलियुगकी उत्पत्ति—भाद्र कृष्ण १३, रविवार, अश्लेषा नक्षत्र, व्यतीपात योग, अर्ध रात्रि, मिथुन लग्नोदयमें हुई। मनुष्यका आयुर्बल १०० वर्ष, ऊचाई ३॥ हाथ, प्राण अन्नमय, द्रव्य कूट और पात्र मिट्टी है। अस्थिका व्यापार होता है। तीर्थ गया है। अवतार—कल्कि।

## वर्ष

सूर्यके चारों ओर पृथिवीकी एक प्रदक्षिणा समाप्त होनेमें जो काल व्यतीत होता है। उसे सौर वर्ष कहते है। इसमें ३६५ दिन ५ घण्टे ४८ मिनट और ४७॥ सेकेण्ड होते है। चन्द्रमा पृथिवीके चारो ओर फिरता है। उसे उसमें २७ दिन १२ घण्ट ४८ मिनट और २८ सेकेण्ड लगते है। इसे चन्द्रका एक मास कहते हैं। इस प्रकार १२ फेरे लगानेमें जो समय लगता है, उसे चान्द्र वर्ष कहते है। चान्द्र वर्षमें ३५४ दिन ८ घण्टे ४८ मिनट और ३३ ५५ सेकेण्ड होते है।

## ऋतु

ऋतु छै है—वसन्त (चैत्र-वैशाख), ग्रीष्म (जेष्ठ-आषाढ), वर्षा (श्रावण-भाद्रपद), शरत (आश्विन-कार्तिक), हेमन्त (मार्गशीर्ष-पौष),

शिशिर ( माघ-फाल्गुण )। यह कहनेकी आवश्यकता नहीं कि ऋतुओंका भेद गर्मी-सर्दीकी घटा-बढ़ीके कारण होता है।

## मास

चन्द्रकी सावतसरिक गति २७ नक्षत्रो द्वारा होती है। उनमेंसे जो नक्षत्र जिस पूर्णिमाको उदय होता है, उसीके अनुसार मासका नाम रखा गया है। उदाहरणार्थ, चित्र नक्षत्रयुक्त पूर्णिमावाला मास चैत्र कहलाता है। इसी प्रकार विशाखा, ज्येष्ठा, अषाढा, श्रवण आदि नक्षत्रोयुक्त पूर्णिमाके अनुसार भिन्न-भिन्न मासोंके नाम है। कभी-कभी इन नक्षत्रोंका उदय आगे-पीछे भी होता है।

## मासोंके नाम

| हिन्दी मास | अंग्रजी मास | मुसलमानी मास |
|---|---|---|
| १ चैत्र | जनवरी | मुहर्रम |
| २ वैशाख | फरवरी | सफर |
| ३ ज्येष्ठ ( जेठ ) | मार्च | रबी-उल- अव्वल |
| ४ आषाट | अप्रेल | रबी-उस्-सानी |
| ५ श्रावण ( सावन ) | मे | जमादी-उल अव्वल |
| ६ भाद्रपद ( भादों ) | जून | जमादी- उस्-सानी |
| ७ आश्विन ( कुँआर ) | जुलाई | रजव |
| ८ कार्तिक ( कातिक ) | अगस्त | शावान |
| ९ मार्गशीर्ष ( अगहन ) | सितम्बर | रमजान |
| १० पौष ( पूस ) | अक्टूबर | शवाल |
| ११ माघ | नवम्बर | जिल्काद |
| १२ फाल्गुण ( फागुन ) | दिसम्बर | जिल्हिज |

अंग्रेजी जनवरी मासका आरम्भ हिन्दू पौष और मुसलमानी मुहर्रममें होता है। परन्तु चान्द्रवर्ष होनेसे मुसलमानी मास घटा-बढा करते है।

## तिथि

अमावस्याके रोज सूर्य और चन्द्र एक स्थानमें रहते हैं, और फिर चन्द्र प्रति दिन हटता-हटता दूसरी ओर पूर्णिमातक जाता है, और फिर वापस आते-आते

अमावास्याको सूर्यके साथ एक स्थानमें आजाता है। इस गतिके ३६० अंश होते हैं, और इन ३६० अंशोंमें ३० तिथियां होती हैं। अर्थात १ चान्द्र मासमें ३६० अंश और ३० तिथियां होती हैं। दूसरे अर्थमे १ तिथिमें चन्द्र १२ अंश सूर्यसे हट जाता है। ६३ दिनोंमे १ तिथिका लोप हो जाता है, अर्थात १२ चान्द्र मासोंमे ५-६ तिथियोंका लोप होजाता है। दो दिन सूर्योदयपर एक ही तिथि रहनेसे तिथि-वृद्धि और सूर्योदयपर तिथि न रहने पर तिथि-क्षय होता है।

## वार

एक सूर्योदयसे लेकर दूसरे सूर्योदय तकके कालको वार कहते है। वार सात हैं।

वारोंके नाम

| हिन्दू | अंग्रेजी | मुसलमानी |
|---|---|---|
| रविवार (इतवार,आदित्यवार) | सनडे | एक शम्बा |
| सोमवार ( चन्द्रवार ) | मनडे | दो शम्बा ( पीर ) |
| मंगलवार ( भौमवार ) | ट्यूजडे | से शम्बा |
| बुधवार | वेन्सडे | चहार शम्बा |
| बृहस्पतिवार ( गुरुवार ) | थर्सडे | पंच शम्बा ( जुमेरात ) |
| शुक्रवार | फ्राइडे | जुमा |
| शनिवार | सटरडे | शम्बा |

## नक्षत्र

नक्षत्र मण्डलके २७ भाग किये गये हैं। प्रत्येक भागमें ८०० कलायें होती हैं। इस प्रत्येक भागके भ्रमण करनेमें चन्द्रको जितना समय लगता है, उस कालको नक्षत्र कहते हैं। तारोंके कुछ विशिष्ट समूहोंसे नक्षत्रोंकी पहचान होती है। नक्षत्र २८ हैं, जो इस प्रकार हैं—अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, रोहिणी, मृगशिरा, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, आश्लेषा, मघा, पूर्वा फाल्गुणी, उत्तरा फाल्गुणी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, पूर्वाषाढ, उत्तराषाढ, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा पूर्वाभाद्रपदा, उत्तराभाद्रपदा, और रेवती।

## राशियां

आकाशमे सूर्य जिस मार्गमे वर्ष भरमे एक परिक्रमा करता हुआ देखा जाता है, उसे क्रान्तिवृत्त कहते है। इसके बारह समान भाग किये गये है, जिसमें प्रत्येकको राशि कहते है। राशिया इस प्रकार है —

मेष, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, धनु, मकर, कुंम्भ, मीन।

## प्रचलित सन्

भारतमे अनेक सन् जारी है, जिनका सक्षिप्त विवरण यह है—

## सप्तर्षिकाल

काल-गणनाकी यह पद्धति काश्मीर तथा उसके निकटवर्ती प्रान्तोंमें चालू है। इसे "लौकिक काल" अथवा "शास्त्र काल" भी कहते है। ध्रुव नक्षत्रके चारो ओर १०० वर्षमें सप्तर्षि एक नक्षत्रआक्रमण करते है। इस प्रकार २७०० वर्षमें प्रदक्षिणा पूर्ण होती है। इसी सिद्धान्तपर यह काल-गणना निर्धारित है। प्रत्येक सौ वर्षके अनन्तर वर्षोंके पहले नामका आरम्भ हो जाता है।

## विक्रम सम्वत

उत्तरी हिन्दुस्तानमें ( बगालको छोड़कर ) यह सम्वत प्रचलित है। ईस्वी सन्के ५६ वर्ष पहले इस सम्वतका प्रारम्भ माना जाता है, परन्तु ईसाके ६०० वर्ष पीछेतक भी इस सम्वतका उल्लेख प्राचीन ग्रन्थोंमें नहीं मिलता, ऐसा विद्वानोंका मत है। यह भी कहते है कि लगभग ६०० ईस्वीमें उज्जैनके प्रसिद्ध राजा विक्रमादित्यने विदेशी आक्रमणकारियोंको परास्त किया था, इस कारण इन्हीं विक्रमादित्यके नामसे यह सम्वत जारी हुआ। कुछ विद्वानोंका यह भी मत है कि यह सम्वत इस्वी सन्के ५६ वर्ष पूर्वसे मालव कुलोत्पन्न लोगोंमें जारी था और विक्रमादित्यके कालमें मालव जातिकी उन्नति हुई इसी कारण उनके नामपर इस सम्वतका नाम रख दिया गया।

## शालिवाहन शक

कथा है कि शालिवाहन नामक एक कुम्हारके पुत्रने मिट्टीकी सेना तैयार करके, उसमें जीव भर दिया और इसी मिट्टीकी सेनासे शक जातिको परास्त किया। स्पष्ट अर्थ यही

है कि मृत्तिकावत निर्जीव प्रजाको उत्तेजना देकर शालिवाहनने युद्ध करनेपर तत्पर कर दिया, और शक जातिके योद्धाओंको हराकर नर्मदाके पार, उत्तरकी ओर भगा दिया।। इसी विजयके उपलक्षमें शालिवाहनका शकाब्द आरम्भ किया गया। मलाबार और तिन्नेवली प्रदेशको छोड़कर, यह शक सारे दक्षिण भारत भरमें प्रचलित है। इसका वर्ष चान्द्र और सौर है। भारतके अनेक उत्तरी प्रदेशोंमें अन्य स्थानिक सम्वतसरोंके साथ शक सन्का भी उपयोग किया जाता है। नर्मदाके उत्तरमें इसके महीने पूर्णिमान्त है, और दक्षिण भागमे अमान्त है। इसका आरम्भ ईस्वी सन्के ७८ वे वर्ष मे हुआ। कतिपय इतिहासकारोंका कहना है कि ईस्वी सन्की पहली शताब्दीमे शक राजा कनिष्कके नाममे यह शक आरम्भ हुआ। इस राजाने काश्मीर और पश्चिमी भारतपर अपनी सत्ता जमाई, इसी कारण यह शक प्रचलित हुआ। तिब्बत, ब्रह्मदेश, जावा, सिंहल द्वीप इत्यादि अंचलोंमे भी यह शक प्रचलित था। प्राचीन लेखोमे "शक नृपकाल", "शकेन्द्र काल" ऐसा वर्णन मिलता है। बङ्गालके पचांगोंमें "शकनरपते अतिताब्द" वर्णन रहता है।

## हिजरी सन्

यह सन् अरबका है। मुसलमानी धर्मके संस्थापक हजरत मुहम्मद पैगम्बरको धर्म सम्बन्धी सुधार करनेका प्रयत्न करनेके कारण, अपनी प्राण-रक्षाके लिए मक्कासे मदीना भागना पड़ा था। तभीसे हिजरी सन् ( अथवा पलायन सम्वत ) का आरम्भ हुआ। इसका प्रारम्भ ई० सन् ६२२ की १५ जुलाईको हुआ। बारह चान्द्र मास मिलकर ३५४-५५ दिनोंका हिजरी वर्ष होता है। वारका आरम्भ सूर्यास्तसे होता है। यह सन् मुसलमानी शासन कालमे भारतमे आया।

## बंगाली सन्

यह सन् बंगालमे प्रचलित है। इसका आरम्भ ईस्वी सन्के ५९३ वर्ष बाद हुआ। वर्षका आरम्भ मेष संक्रान्तिसे ( वैशाख ) होता है। इसका वर्ष सौर है।

## विलायती सन् व अमली सन

उड़िया प्रान्तके राजा इन्द्रद्युम्नकी जन्म तिथि भाद्रपद शुक्ल १० से अमली वर्ष आरम्भ होता है। वर्ष चान्द्र और सौर है।

विलायती सन् बंगालके कुछ भागोंमे, विशेषत उडीसा प्रांतमे प्रचलित है। इसका वर्ष सौर है, किन्तु मासोंके नाम चान्द्र है। वर्षारम्भ कन्या राशिकी संक्रांतिसे ( भाद्रपदसे ) होता है।

ये दोनों सन् ईस्वी सनके ५९२ वर्ष पश्चातसे आरम्भ हुए है।

## फसली सन्

यह सन् अकबरने आरम्भ किया था। अकबरका राज्यारोहण ई० स० १५५६मे हुआ। उसी समयमे फसली सनका प्रारम्भ है। वर्षारम्भ आश्विन कृष्ण १ से होता है। ई० सनसे फसली सन् ५९२-९३ वर्ष कम है। यह सन् फसलोंके हिसावसे है।

## सूर सन्

यह सन् मराठोंके शासनकालमे प्रचलित था। इस सनको शाहूर सन् भी कहते है। यह कहीं-कहीं अब भी जारी है। यह ई० स० से ५९९-६०० वर्ष कम है। महीनोंके नाम मुसलमानी है।

## कोल्लम अथवा परशुराम काल

यह सन् केरल देश अर्थात् मलाबारमे जारी है। मासोंके नाम राशियोंके अनुसार है, जैसे कन्नी व चिंगम नाम कन्या व सिंह राशियोंके अपभ्रंश है। मलाबारके उत्तर भागमें कन्या राशिमे सूर्य आते ही ( अर्थात् भाद्रपदमे ) वर्ष आरम्भ होता है। १००० वर्षका एक चक्र होता है, इस प्रकारका चौथा चक्र चालू है, ऐसा वहांके लोग कहते है। यह सन् ईस्वी सनसे ८२४-२५ वर्ष कम है। किवदन्ती है कि केरल प्रदेशको परशुरामने समुद्रसे मुक्त किया था, इस कारण यह काल उनके नामसे प्रसिद्ध हुआ।

## मगी सन्

यह सन् चटगाव ( पूर्वी बङ्गाल ) की ओर प्रचलित है। यह बगाली सनसे ४५ वर्ष कम है। और सब बातोंमें दोनों एक-से है।

## ईस्वी सन्

भारतमें अग्रेजी राजसत्ता स्थापित होनेके साथ ही यह सन् भारतमे जारी हुआ।

सुप्रसिद्ध धर्म सस्थापक ईसा मसीहकी जन्म तिथिसे यह सन् आरम्भ हुआ। वर्ष जनवरीसे आरम्भ होता है। प्रत्येक मासके दिन निश्चित है। सौर वर्ष होनेके कारण प्रति चौथे वर्ष फरवरी मासमें १ दिन जोड दिया जाता है। किन्तु १०० वर्षमें १ दिनकी अधिकता पड जाती है, इस कारण १०० वें वर्ष फरवरी मासमें २८ ही दिन रखे जाते है।

## भारतके भिन्न भिन्न स्थानोंका समय

अक्षांश-देशान्तरोंके अन्तरके अनुसार विभिन्न स्थानोंका स्थानीय समय अलग-अलग हुआ करता है। परन्तु सुविधाके लिए सारे भारतवर्षमें एकही समय व्यवहार किया जाता है, जो 'रेलवे टाइम' या 'स्टैन्डर्ड टाइम' के नामसे प्रख्यात है। स्टैन्डर्ड टाइम, कलकत्ता टाइमसे २४ मिनट पीछे तथा बम्बई टाइमसे ३८ मिनट ८ सेकेण्ड आगे है। यहां भारतके भिन्न-भिन्न स्थानोंका समय दिया जाता है। जिस समय कलकत्तेमें दोपहरको बारह बजता है, उस समय निम्न स्थानोंमें कितना बजता है, यह नीचेके नक्शेसे मालूम होगा।

### कलकत्ता १२ बजे दोपहर

| स्थान | घ० मि० से० | स्थान | घंटा मि० से० |
|---|---|---|---|
| अमरावती | ११—१७—३६ | कराची | १०—३४—४० |
| अमृतसर | ११—६—४ | कानपुर | ११—२८—० |
| अयोध्या | ११—३५—३६ | काशी | ११—३८—४८ |
| आगरा | ११—१८—४४ | ग्वालियर | ११—१९—१६ |
| अजमेर | ११—५—१६ | जबलपुर | ११—२६—२४ |
| आरा | ११—४५—१६ | जयपुर | ११—९—५२ |
| अहमदाबाद | १०—५७—० | जोधपुर | १०—५८—४० |
| इन्दौर | ११—१०—० | झांसी | ११—२०—५१ |
| इलाहाबाद | ११—३४—५ | दिल्ली | ११—१५—२८ |
| उज्जैन | ११—९—४० | नागपुर | ११—२२—५५ |
| उदयपुर | ११—१—३२ | पूना | ११—२—३ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पेशावर | १०–५२–५२ | रंगून | १२–३१–३६ |
| फैजाबाद | ११–३५—८ | लखनऊ | ११–३०–२० |
| बडोदा | १०–५६–२८ | लाहौर | ११—३–५६ |
| बाँकीपुर ( पटना ) | ११–४७—८ | शिलाङ्ग | १२–१४—८ |
| बरेली | ११–२४–१२ | श्रीनगर | ११—५–४८ |
| बम्बई | १०–५७–५२ | शिमला | ११–१५–११ |
| बेंगलोर | ११–१३–१२ | सूरत | ११–५७–५६ |
| मद्रास | ११–२७–३६ | हैदराबाद ( सिंध ) | १०–४०—४ |
| रावलपिंडी | १०–५८–४८ | हैदराबाद ( निजाम ) | ११–२०–२४ |
| रांची | ११–४८—० | | |

## संसारके भिन्न-भिन्न स्थानोंका समय

जिस समय कलकत्तेमें दोपहरको १२ बजता है, उस समय संसारके भिन्न-भिन्न नगरोंका समय इस प्रकार होता है —

| स्थान | घंटा मि० | स्थान | घं० मि० |
|---|---|---|---|
| कोलंबो ( सीलोन ) | ११–२६ | माल्टा ( प्रात ) | ६–५१ |
| रंगून ( बर्मा ) | १२–३२ | केपटाउन ” | ७ –६ |
| पेकिंग ( सायं ) | १–५३ | अदन ” | ८–५१ |
| टोकियो ( सायं ) | ३–२६ | सिङ्गापुर | १२–४८ |
| बर्लिन ( प्रात ) | ७– १ | पर्थ ( सायं ) | १–३६ |
| वार्सा ( प्रात ) | ७–३१ | ऐडीलेड ” | ३– ७ |
| कान्स्टेंटिनोपल ( प्रात ) | ८– २ | सिडनी ” | ३–५७ |
| लण्डन ( प्रात ) | ६– ६ | विक्टोरिया | ६–४० |
| न्यूयार्क ( गतअर्धरात्रनंतर ) | १–११ | विनीपेग ( प्रात ) | ११–२५ |
| ग्रीनव्हिच ( प्रात ) | ६–६–३६ | क्वीबेक ” | १–११ |
| रोम ( प्रात ) | ६–५७ | डेमेरारा ” | २– १ |
| पेरिस ( प्रात ) | ६–१६ | सेन्टजान्स ” | २–२५ |

# डाकखाने और तार

भारत भरके डाक और तार विभागोंके डायरेक्टर सर टामस रयान है। सन् १९३१-३२ में खर्चमें भरसक कमी करने पर भी डाक और तार विभागमें सरकारको गहरा घाटा लगा। इस वर्ष डाकखानोंने जो काम किया उसके आकडे इस प्रकार हैं :—

| | |
|---|---|
| कुल कितनी चीजें डाकखानों द्वारा भेजी गई | १,१७,५५,००,००० |
| रजिस्ट्री द्वारा भेजी हुई चीजोंकी संख्या | ४,८०,१०,००० |
| वीमे द्वारा भेजी हुई चीजोंकी संख्या | ४५,००,००० |
| वीमा की हुई चीजोंका मूल्य | १,२१,५०,१०,०००) रु० |
| भेजे गये मनीआर्डरोंकी संख्या | ३,८०,००,००० |
| ,, ,, ,, का मूल्य | ७८,७०,००,०००) रु० |
| वी० पी० द्वारा भेजी हुई चीजोंकी वसूलशुदा कीमत | २१,१०,००,०००) रु० |
| डाक महसूल जो डाकविभागको वसूल हुआ | ६,२५,००,०००) रु० |
| डाकखानेके सेविंग बैंकोंके खातोंकी संख्या | २४,००,००० |
| ,, ,, में जमा की हुई रकम | ३८,२०,००,०००) रु० |
| भारतमें डाकखानोंकी संख्या | २३,९८३ |
| डाकखानोंके अतिरिक्त लेटरबक्सोंकी संख्या | ६२,२०० |
| हवाई जहाज द्वारा आने-जानेवाली डाककी चीजोंकी संख्या | २३,०८,००० |
| डेड लेटर आफिसमें जानेवाली चिट्ठियों आदिकी संख्या | ८५,९३,००० |
| वे चिट्ठिया जिनका किसी तरह पता न लग सका | १०,१२,००० |
| देशी और विदेशी तारोंकी संख्या | १,७१,७०,००० |
| तारोंसे वसूल हुई आमदनी | २,०२,००,०००) रु० |
| टेलीफोनोंसे आमदनी | ५७,४६,०००) रु० |

# देशी डाकके नियम

## ( भारत, ब्रह्मदेश, लङ्का, व पोर्तुगीज इण्डिया )

### कार्ड ।

साधारण )॥। , जवाबी ~)॥ , सरकारी कार्डकी नाप और वजनके सादे कार्ड भी टिकट लगाकर भेज सकते हैं । कार्ड पर पतेकी ओर बायें आध भागमे लकीरके भीतर जो चाहे लिख सकते हैं । पहली ओर केवल पानेवालेका पता ही लिखा जा सकता है । बिना टिकटका कार्ड नहीं जाता ।

### चिट्ठी

महसूल प्रति २॥ तोला या उसके अंश पर ~)। , सरकारी लिफाफा खरीदने पर एक पाई प्रति लिफाफा और देना पड़ेगा ।

### बुकपोस्ट या नमूनेका पैकेट

महसूल प्रति ५ तोला या उसके अंशपर )॥ , इसमे पुस्तके, विज्ञापन, नक्शे, फोटो, प्रूफ, छपी हुई चिट्ठिया, समाचारपत्रोंके लिये लेख आदि भेज सकते हैं , किन्तु डाकके टिकट, नोट, हुण्डी, चेक और चिट्ठिया नहीं भेजी जा सकतीं ।

### पार्सल

इसमें प्रत्येक वस्तु जा सकती है , किंतु तरल वस्तुये ( तेल वगैरह ) जो भली भाति बन्द न की गई हों , और पत्र नही जा सकते । पार्सल बैरङ्ग नहीं भेजा जा सकता । महसूल इस प्रकार है —चौथाई सेर ( २० तोला ) तक =), ४० तोले पर ।) तथा उसके बाद प्रत्येक ४० तोले या उसके अंशपर ।) । ४४० तोलेसे अधिक भारी पार्सलकी रजिस्ट्री जरूरी है । पार्सल ८०० तोले तककी जा सकती है ।

### रजिस्ट्री

साधारण डाक महसूलके अलावा रजिस्ट्रीकी फीस ≡) लगती है । जवाबी रजिस्ट्री का ~) अधिक ।

### बीमा रजिस्ट्री

प्रत्येक चिट्ठी या पार्सलको जिसमे नोट, सिक्का, सोना, जवाहिरात, सोने चांदीके गहने आदि मूल्यवान वस्तुये हो, अवश्य ही बीमा रजिस्ट्रीसे भेजना चाहिये ।

वीमेकी चिट्ठी या पार्सल गुम होनेसे डाकखाना उसकी कीमतका देनदार होगा, किन्तु वीमेमे लिखी रकमसे अधिकका ( चाहे रकम अधिक हो ) या वस्तुकी वास्तविक कीमतसे अधिकका ( चाहे वीमा अधिकका कराया गया हो ) डाकखाना देनदार न होगा। वीमेकी रकमके १००) या उसके अशपर ≥) , १५०) पर ।), २००) पर ।–), बादमे १०००) तक ≤) सैकडा और १०००) से ऊपर –) सैकडा महसूल देना होगा। फीस रजिस्ट्री और साधारण डाकमहसूल अलग लगेगा। वी० पी० भी वीमा हो सकती है। वी० पी० कम की हो तो भी पूरी रकमका वीमा हो सकता है। वीमा पानेवालेकी दस्तखती रसीद भेजनेवालेको मिलती है।

## वेल्यू पेबिल ( वी० पी० )

वीमे, रजिस्ट्रीशुदा चिट्ठिया, पार्सल तथा बुक पैकट वी० पी० द्वारा भेजे जा सकते हैं, जिसका मूल्य पानेवालेसे वसूल होकर भेजनेवालेको मनीआर्डर द्वारा मिल जाता है। इस आनेवाले मनीआर्डरका महसूल वी० पी० पानेवालेसे लिया जाता है। एक वी० पी० १०००) रु० तककी हो सकती है। वी० पी० की रकममे डाक महसूल व वीमा-खर्च वगैरह भी जोड़ा जा सकता है। वी० पी० के साथ एक फार्म भर कर देना होता है।

## वैरंग महसूल

चिट्ठी या पैकट विना टिकिट लगाये छोडा जाय तो असली महसूलका दूना, और यदि कम टिकट लगाकर छोडा जाय तो, जितना कम होगा उसका दूना महसूल पानेवालेसे वसूल किया जायगा।

## रजिस्टर्ड समाचारपत्र

रजिस्टर्ड समाचारपत्रोंपर डाक महसूल ८ तोला या उससे कम वजनपर )। ८ तोलेसे २० तोले तक )।। और प्रत्येक अतिरिक्त २० तोले या उसके अशपर )।। है।

## सर्टिफिकेट

विना रजिस्ट्रीकी चिट्ठिया, पैकट, पार्सल आदि डाकखानेमे पोस्ट की गई है, इनका सर्टिफिकेट मिल सकता है। सर्टिफिकेट फार्मपर पानेवालेका नाम पता लिख कर दो पैसका टिकट लगानेसे तीन चीजोंके पोस्ट होनेका सर्टिफिकेट मिल जायगा।

## मनीआर्डर

१०) या उससे कम पर =) इससे २५) तक ।), उससे अधिक प्रति २५) या उसके अंशपर ।) यदि अंश १०) से अधिक न हो तो =) महसूल लगेगा । एक मनीआर्डरमें ६००) से अधिक नहीं जा सकता । मनीआर्डरमें सवा, डेढ़ या पौन आना नहीं जाता ।

## तारका मनीआर्डर

इसमें मनीआर्डरके महसूलके सिवा तारका खर्च अधिक देना पड़ता है । एक्सप्रेस तार दिया जाय तो १॥), व अर्डिनरी तार दिया जाय तो ॥।) लगता है । मामूली मनीआर्डर फार्म पर ही बगलमें "तार द्वारा" लिखना चाहिये । इसमें भी कूपन पर और मजमून भेजा जा सकता है, जिसका महसूल एक्सप्रेसका प्रति शब्द =) और अर्डिनरीका प्रति शब्द -) अधिक लगेगा । ऐसा मनीआर्डर ६००) तकका हो सकता है ।

# तार

### भारत और ब्रह्मदेश

तार दो तरहका होता है । पहला एक्सप्रेस जो हर रोज लिया जाता है और अर्डिनरीसे पहले भेजा जाता है, दूसरा अर्डिनरी जो छुट्टिया छोड़ और दिनोंमें लिया जाता है और एक्सप्रेसके बाद भेजा जाता है । एक्सप्रेसका महसूल १२ शब्दों तकका १॥) उसके बाद =) प्रति शब्द । आर्डिनरीका ॥।) और १२ शब्दोंके बाद -) प्रति शब्द । लकाका महसूल क्रमश २), १) तथा ≤) और =) प्रति शब्द है । इस महसूलके अतिरिक्त आजकल प्रत्येक एक्सप्रेस तारपर =) और आर्डिनरी तार पर -) अधिक लिया जाता है । इसमें पतेके शब्द भी जोड़े जाते हैं । भेजनेवाला चाहे तो अपना पता पूरा लिखे, अधूरा लिखे या न लिखे ।

तारका जवाब मगानेके लिये कमसे कम ॥।) देना होगा । यह रकम यदि जवाब न भेजा गया हो तो Officer-in-charge of the Telegraph Check Office, Calcutta को जमाकी तारीखसे दो महीनेके अन्दर दरख्वास्त करनेसे देनेवालेको वापस मिलेगी । तारका मजमून अङ्गरेजी अक्षरोंमें होना चाहिये ।

तार घरोंमे रोजके काम करनेका समय अलग और छुट्टियोंके दिनका समय अलग है। छुट्टीके दिन "आर्डिनरी" तार नहीं लिया-दिया जाता। आफिस बन्द होनेके बाद १) लेट फी देनेसे सिर्फ "एक्सप्रेस" तार लिया जाता है।

यदि एक ही शहरमे एक ही मजमूनके तार कई भिन्न पतों पर देने हों, तो पहले तारका पूरा महसूल देना होगा, और प्रत्येक भिन्न पतेके लिए ।) देने पर उसी तारकी नकल उस पते पर भेजी जा सकेगी।

### समाचार पत्रोके तार

भारतमे समाचारपत्रोंके तारोंके लिए निम्नलिखित महसूल है—

४८ शब्द तक एक्सप्रेस तारका १), आर्डिनरीका ॥) और प्रत्येक अतिरिक्त छै शब्दोंके लिए क्रमश =) और -)

### विदेशी तार

विदेशी तार छै प्रकारके होते हैं (१) अर्जेन्ट (२) पार्शियली अर्जेन्ट (३) फुल रेट (४) डेफर्ड (५) डेली लेटर टेलीग्राम (६) वीक इन्ड लेटर टेलीग्राम। इन तारोंके महसूल भिन्न-भिन्न देशोंके लिए अलग-अलग है। इङ्गलैण्डके लिए साधारण (फुलरेट) तारका महसूल ॥।≡) प्रतिशब्द और डेफर्डका महसूल ।≡)॥ प्रति शब्द है। इसी प्रकार फ्रांसके लिए क्रमशः १≡) और ॥-)॥ प्रति शब्द है, जर्मनीके लिए १।) और ॥=) है। अर्जेन्ट तारका महसूल आर्डिनरीसे तिगुना लगता है पूरा विवरण जाननेके लिए पोस्टल-गाइड देखिये।

## विदेशी डाकके नियम

### पोस्ट कार्ड

अन्तर्राष्ट्रीय पोस्ट कार्डका महसूल =) और जवाबी पोस्ट कार्डका ।) है।

### चिट्ठियां

इङ्गलैण्ड तथा ब्रिटिश राज्यान्तर्गत देशोंमे—ईजिप्ट और सोडान सहित—१ औंस वजन तककी चिट्ठीका महसूल =)॥ और प्रत्येक अतिरिक्त औंस या उसके अंशका =) संसारके अन्य सब देशोंको १ औंस तक ≡)॥ तथा प्रत्येक अतिरिक्त औंस या उसके अंशपर =)

## बुक पोस्ट

सब प्रकारकी छपी हुई चीजे, छपी चिट्ठियां, पुस्तके, समाचार पत्र, नमूनेके पैकट आदि पर महसूल प्रत्येक २ औंस या उसके अंशपर )॥। है।

## रजिस्ट्री

डाक महसूलके अतिरिक्त रजिस्ट्रीकी फीस ≡)

## बीमा

विदेशोंको बीमा भेजनेमे १२ पौड तक की कीमत पर बीमा-फीस ।)॥

प्रत्येक अतिरिक्त १२ पौड या उसके अंशपर ।)॥

## मनीआर्डर

विदेशके लिए मनीआर्डर भेजनेका महसूल इस प्रकार है—१ पौंडका ।), २ पौंडका ।≡), ३ पौडका ॥≤), ४ पौडका ॥।-), ५ पौडका १)। बादमे प्रत्येक ५ पौंडपर १)।

## पार्सल

विदेशोंको जो पार्सल डाकखानेसे भेजी जाती है, उनपर भिन्न-भिन्न देशोंके लिए अलग-अलग महसूल लगता है। इङ्गलैण्डके लिए महसूल इस प्रकार है —३ पौंड वजनकी पार्सलका १॥), ७ पौडका २॥।), ११ पौडका ३॥≡) और २० पौडका ६≡)।

## हवाई डाक

भारतसे यूरोपको हवाई जहाज द्वारा भी डाक जाती है। ये हवाई जहाज़ कराचीसे चलते है और १ दिनमें बुशायर, २ दिनमें ईराक, ३ दिनमें ईजिप्ट, ४ दिनमें इटली और ६ दिनमें फ्रान्स और इङ्गलैण्ड पहुँचते हैं। हवाई जहाजसे भेजी जाने वाली चिट्ठियोंपर डाकखानेसे लेकर 'By Air Mail' की चिप्पी चिपकानी पडती है। प्रत्येक आधे आउन्स या उसके अंशपर साधारण विलायती डाक-महसूलके अलावा निम्नलिखित हवाई महसूल देना पडेगा—भारतसे जस्क, लिनगाह और बुशायरके लिए ≤), ईराकके लिए ≡), पैलेस्टाइन और ईजिप्टके लिए ।) यूरोपके अन्य देशोंके लिए ।≤)। हवाई जहाज कराचीसे प्रत्येक बुधवारको चलता है।

# भारतीय रेलवे

अबसे प्राय चौरासी वर्ष पूर्व भारतमें पहले-पहल रेल आरम्भ हुई थी। १७ अगस्त १८४६ को ईस्ट इण्डियन और ग्रेट इण्डियन पेनिनशुला नामकी दो रेलवे कम्पनिया वनी थीं। इन कम्पनियोंको सरकारने जमीन मुफ्त दी थी, उन्हे मूलधन पर ५ प्रतिशतके मुनाफेकी गारन्टी दी थी तथा अन्य वहुतसी सुविधाये दी थीं।

ये सुविधाये कम्पनियोंको इतनी लाभदायक सिद्ध हुई कि दस वर्षके भीतर ही देशमे अन्य पाच वडी रेलवे कम्पनिया स्थापित हो गई।

वादमें सरकारने वाज़ारभावसे कम्पनियोंके शेयर खरीदकर निम्नलिखित सनोंम इन कम्पनियोंको मोल ले लिया :—

( १ ) ईस्ट इण्डियन सन् १८७६, ( २ ) ईस्टर्न वगाल सन् १८८४, ( ३ ) नार्थ वेस्टर्न ( सिंध-पजाब दिल्ली रेलवे ) सन् १८८६, ( ४ ) अवध रुहेलखण्ड सन् १८८६, ( ५ ) साउथ इडियन सन् १८६१, ( ६ ) ग्रेट इडियन पेनिनशुला सन १६००, ( ७ ) वाम्वे, वडोदा, सेन्ट्रल इडिया सन् १६०५, ( ८ ) मद्रास रेलवे सन् १६०८।

सरकारने इन कम्पनियोंको खरीद तो लिया, परन्तु उन्हें चलानेके लिए पुन उन्हीं कम्पनियोंको ठेका दे दिया। कुछ रेलवे सरकारके हाथमें है, कुछ अव तक कम्पनियोंके पास ठेकेपर है। कुछ देशी रियासतोंके पास अपनी निजी रेले है। ३१ मार्च १६३२ को देशमे सरकारी रेलोंकी लम्वाई ३५,५६३ मील तथा अन्य रेलोंकी लम्वाई ११,१२४ मील थी। सरकारी रेलोंमें २२,३६७ मील रेलवे सरकारके अपने प्रवन्धमें है, वाकीका प्रवन्ध ठेकेदार कम्पनियोंके हाथमें है। अव तक सरकारी रेलोंपर ७,८६,७८,६४,०००) रु० की तथा गैर सरकारी रेलोंपर ८६,५५,६१,०००) रु० की पूजी लग चुकी है।

भारतकी रेलोंकी पटरिया चार प्रकारकी है—( १ ) ब्राड गेज ( वडी लाइन ) ५ फीट ६ इच, ( २ ) मीटर गेज ( छोटी लाइन ) ३ फीट ३⅜ इच, ( ३ ) और ( ४ ) नेरो गेज ( वहुत पतली लाइन ) २½ और २ फीट चौडी।

## भारतकी रेलोंकी लम्बाई ( मीलोंमें )

( ३१ मार्च १९३२ )

| | चालू लाइन | माउण्टिंग | जोड |
|---|---|---|---|
| सरकारी रेलवे | ३५,५९३ | ९,८९२ | ४५,४८६ |
| अन्य रेलवे | ११,१२४ | १,६०० | १२,७२४ |
| सरकारी प्रवन्धमें रेलवे | २२,३९७ | ६,७२८ | २९,१२५ |
| गैरसरकारी प्रवन्धमें रेलवे | २४,३२० | ४,७६३ | २९,०८४ |
| ५ फीट ६ इच पटरीकी कुल रेलवे | २४,७२८ | ७,४७१ | ३२,१९८ |
| ३ फीट ३⅜ इच " " " | १७,८११ | ३,५६६ | २१,३७८ |
| २½ व २ फीट " " " | ४,१७८ | ४५४ | ४,६३३ |
| भारतकी समूची रेलोंका जोड | ४६,७१७ | ११,४९२ | ५८,२१० |

नोट—बहुतसे स्थानोंमें दोहरी-तेहरी लाइनें भी हैं, जिनकी लम्बाई इस ४६,७१७ मीलमें शामिल है। सिर्फ इकहरी लाइनोंकी लम्बाई ३९,१८० मील है।

## रेलोंके यात्रियोंकी संख्या ( १९३१-३२ )

| | |
|---|---|
| पहले दर्जेकी यात्री | ५,०८,१०० |
| दूसरे " " | ५९,२७,५०० |
| ड्योढे " " | १,२३,५३,६०० |
| तीसरे " " | ४८,७०,२६,६०० |
| कुल जोड | ५०,५८,२६,४०० |

कुल यात्रियोंकी यात्राकी लम्बाईका जोड—१८,०५,६८,१८,००० मील।

## यात्रियोंसे आमदनी ( १९३१-३२ )

| | |
|---|---|
| पहले दर्जेसे आमदनी | ८३,३४,०००) रु० |
| दूसरे " " | १,५३,७१,०००) रु० |
| ड्योढे " " | १,२२,९८,०००) रु० |
| तीसरे " " | २७,७५,४१,०००) रु० |
| कुल जोड़ | ३१,३५,४४,०००) रु० |

## माल ( १९३१-३२ )

| | |
|---|---|
| रेलों द्वारा ढोया हुआ माल ( टनोंमें ) | ७,४५,७५,००० |
| इस मालके महसूलसे आमदनी | ५८,७२,५१,०००) रु० |

## गाड़ियां और इंजन

| | |
|---|---|
| इजनोंकी सख्या | ६,४८० |
| विजली द्वारा चलनेवाले इजन | ७५ |
| मुसाफिर गाडियोंकी सख्या | २१,०१२ |
| पहले दर्जेके मुसाफिरोंके बैठनेकी जगह | ३६,९७६ |
| दूसरे ” ” ” ” | ६४,९०३ |
| डयोढे ” ” ” ” | ८४,८७३ |
| तीसरे ” ” ” ” | ११,५६,४६१ |
| माल गाडियोंकी सख्या | २,२४,८४० |

सन् १९३१-३२ मे सम्पूर्ण भारतीय रेलोंमे काम करनेवाले कर्मचारियोंकी सख्या ७,३०,२१९ थी।

## रेलवेके उपयोगी नियम।

( १ ) प्रत्येक मुसाफिरको टिकट लेकर गाडीमें सवार होना चाहिये। कोई पैसेञ्जर गाडी नियत समयके पहले स्टेशनसे नहीं छूट सकती।

( २ ) विना टिकट सफर करने अथवा रेलवे द्वारा नियुक्त कर्मचारीको टिकट दिखानेसे इनकार करने पर यात्रीको जहासे गाडी शुरु हुई है वहासे, अथवा यदि वीचमें टिकट चेक हो तो अन्तिम चेकिङ्ग स्टेशनसे गन्तव्य स्थान तकका किराया तथा जुर्माना देना होगा। जुर्मानेकी रकम पहले दरजेकेलिये ६) रु० दूसरे तथा डयोढे दरजेके लिये ३) रु० तथा तीसरे दरजेके लिए १) रु० होगी। यदि मुसाफिर सवार होनेके वाद, विना-टिकट पकडे जानेके पूर्व ही गार्डको सूचना दे दे तो जुर्माना क्रमश १), ॥) और ≥) आना देना होगा।

( ३ ) यदि मुसाफिर टिकट खरीद लेनेके बाद किसी कारणवश यात्रा न कर सके, तो गाडी छूटनेके समयसे ३ घंटेके भीतर स्टेशन-मास्टरसे कहने पर, उसे किराया वापस मिल सकता है। तीन घंटा वीत जानेपर ट्राफिक सुपरिंटेन्डेन्टको लिखनेसे वापस मिलेगा।

( ४ ) तीन वर्ष तकके बच्चेका किराया नहीं लगता। तीनसे बारह वर्ष तकके लड़कोंका किराया आधा लगता है। इसके ऊपर पूरा।

( ५ ) सौ मीलसे अधिक फासले का यात्री, सौ मील जानेके बाद, प्रति सौ मीलपर एक दिनके हिसाबसे रास्तेमे ठहर सकता है।

( ६ ) जिस दिन टिकट खरीदा जाय उसी दिन रात्रिके १२ बजे तक रवाना हो जाना चाहिये, अन्यथा टिकट बेकाम हो जायगा। किन्तु यदि टिकट शहरके टिकिटघरसे खरीदा गया हो तो दूसरे दिन बारह बजे रात तक यात्रा आरम्भ की जा सकती है।

( ७ ) जिस दरजेका टिकिट लिया गया हो उसमे जगह न मिलने पर यदि यात्रीको उससे नीचे दरजेमे सफर करना पड़े, तो गार्डको इस बातकी सूचना देकर एक रसीद ले लेनी चाहिये। रसीद ले लेने पर उन दोनों दरजोंके किरायेमे जो अन्तर होगा वह वापस मिल जायगा।

( ८ ) टिकट खरीद लेनेपर, किन्तु सफर करनेके पूर्व, यदि कोई ऊँचे दरजेमे सफर करना चाहे, तो वह ट्रेन छूटनेके दस मिनट पहले ही, टिकटघरसे दोनों दरजोंके किरायेका अन्तर देकर ऊँचे दरजेका टिकिट ले सकता है। बीच रास्तेमे भी ऊँचे दरजेके लिये स्टेशन मास्टरसे कहकर तथा बाकी दूरीका अधिक किराया देकर टिकट लिया जा सकता है। समय कम होनेपर गार्डसे रसीद लेकर उतरने वाले स्टेशन पर भी बाकी किराया दिया जा सकता है।

( ९ ) यदि कोई यात्री गलतीसे, जहा तकका टिकट लिया हो, उससे आगे चला जाय, किन्तु स्टेशनकी हदके बाहर जानेके पूर्व ही दूसरी ट्रेनमे पूर्व निश्चित स्थानपर लौटना चाहे, तो उसे केवल एक तरफका किराया देना पड़ेगा।

( १० ) बिना गार्डसे कहे अथवा उससे सार्टिफिकेट लिये, यदि कोई यात्री अपने टिकटसे ऊँचे दरजेमें सफर करे अथवा जहाका टिकट लिया हो उससे अधिक यात्रा करे तो उसे किरायेके अन्तरके अतिरिक्त जुर्माना भी देना होगा।

( ११ ) यदि यात्री उसी गाड़ीसे, जहा तकका टिकट लिया गया हो, उससे आगे जाना चाहे तो जिस स्टेशनका टिकट लिया हो, उसपर आगेके लिये टिकट मिल सके तो ले लेना चाहिये, अन्यथा गार्डको आगेका किराया देकर रसीद ले लेनी चाहिये।

( १२ ) जिस रास्तेका टिकट हो उसी रास्तेसे सफर करना चाहिये। जिस रास्तेसे जाना है उसी रास्तेके किसी जकशनपर पहुँचने पर यदि यात्री रास्ता बदलना चाहे तो नये रास्तेके कियायेका अन्तर देकर जा सकता है। यदि नये रास्तेका किराया पिछले लिये हुये टिकटके रास्तेसे कम हो तो बिना किसी प्रकारका चार्ज दिये ही स्टेशन मास्टरसे कहकर रास्ता बदला जा सकता है।

( १३ ) निर्धारित रास्तेको छोड कर दूसरे रास्तेसे सफर करते हुये पकडे जानेपर यात्री बिना किसी प्रकारका चार्ज दिये ही सबसे नजदीकी रास्तेसे अपने जानेवाले स्थानको जा सकता है। यदि वह इसे मजूर न करे तो कियायेका अन्तर देकर जा सकता है।

( १४ ) मुसाफिर यदि टिकट ऐसा मैला कर डाले या फाड डाले, जिससे उसकी तारीख न पढी जा सके तो, जहासे टिकट चालू हुआ है वहासे गन्तव्य स्थान तकका, पूरा किराया तथा जुर्माना देना पडेगा।

( १५ ) अन्य यात्रियोंकी इच्छा के विरुद्ध सिगरेट, तम्बाकू आदि व्यवहार न करनी चाहिये, वरना २०) तक जुर्माना हो सकता है।

( १६ ) दूसरे यात्रियोंको गाली देने, उनको तकलीफ पहुचाने तथा रोशनी बुझानेकी चेष्टामें ५०) तक जुर्माना हो सकता है।

( १७ ) काममे लाये हुये टिकटसे यात्रा करने अथवा रेलवे कम्पनीको अन्य किसी प्रकारसे धोखा देनेकी कोशिश करने पर १००) तक जुर्माना हो सकता है।

(१८) जिस डब्बेमे जितने मुसाफिर बैठनेकी संख्या लिखी रहे, उससे अधिक मुसाफिर बैठानेका रेलवे कम्पनीको अधिकार नहीं है।

(१९) रेलमें स्त्रियोंके डब्बोंपर "स्त्रियोंके लिये" लिखा रहता है। इनमें १२ वर्ष तकके लडके भी बैठ सकते है। इनमें टिकट जाचनेका पुरुषको अधिकार नहीं है।

( २० ) स्कूल-कालेजोंके विद्यार्थी अथवा स्काउट्स, यदि एक साथ चार या चारसे अधिककी संख्यामें यात्रा करना चाहे तो, उन्हे हेडमास्टर या प्रिंसपलकी अथवा स्काउट-मास्टरकी चिट्ठीके साथ ट्राफिक सुपरिन्टेन्डेन्टके पास पत्र भेजने पर रियायती (कन्सेशन) टिकट मिल सकता है।

( २१ ) पहले दरजेका यात्री १॥ मन, दूसरेका १ मन, ड्योढेका ३० सेर, तथा तीसरेका २५ सेर असबाब अपने

साथ बिना किसी प्रकारका महसूल दिये ले जा सकता है। आधे टिकटवाले लड़कोंको ऊपर दिये हुये वजनका आधा माफ है। निर्धारित वजनसे ज्यादा असबाव होनेपर ऊपर लिखे हिसाबसे वजन मुजरा देकर, बाकीका महसूल लिया जायगा।

( २२ ) निर्धारित वजनसे अधिक असबाव होनेपर, जहासे टिकट लिया हो वहीं उसे तोला देना चाहिये, और बढ़ती सामानका महसूल देकर रसीद ले लेनी चाहिये। बीच रास्तेमें पकड़े जानेपर कुल असबावका महसूल देना पड़ेगा। नियम नं० २१ के अनुसार उसमें माफी वजन मुजरा न दिया जायगा।

( २३ ) असबाव को मुसाफिर इच्छानुसार अपने साथ ले जा सकता है अथवा ब्रेकमें भी दे सकता है। किन्तु ऐसे बंडल, जो डब्बेमें बचके नीचे आसानीसे न आ सके या जिनसे दूसरे यात्रियोंको कष्ट पहुचे, ब्रेकमें ही देने चाहिये।

( २४ ) कई रेलवे कम्पनियोंने यह नियम बनाया है कि यात्री अपने असबाव को अच्छी तरह बाधकर ( पैक कर ) स्टेशन-मास्टरके पास छोड़ सकते हैं। इसके लिये उनको पहले २४ घंटे या उसके हिस्सेका =), और बादमें प्रति २४ घंटे या उसके हिस्सेपर -) प्रति बंडलके हिसाबसे रखाई देनी पड़ेगी। इसके लिये एक रसीद मिलती है, जिसके देनेपर माल वापस मिलता है। एक महीने तक असबाव वापस न लेनेपर वह लवारसी समझा जायगा।

( २५ ) सभी रेलवेमें स्टैण्डर्ड समय रखा जाता है, जो कि कलकत्ता लोकल टाइमसे २४ मिनट पीछे तथा बम्बई मद्रास, इलाहाबाद, कराची व दिल्लीके लोकल टाइमोंसे क्रमश ३६, ६, २, ६१ और २१ मिनट आगे रहता है। प्राय सभी स्थानोंपर रेलवे तथा लोकल टाइममें कुछ-न-कुछ अन्तर पड़ जाता है। मुसाफिरोंको चाहिये कि अपनी घड़ी स्टेशनकी घड़ीसे मिला लिया करे।

( २६ ) कीमती सामानके गिर जाने जाने अथवा किसी प्रकारकी जान-जोखिम होनेकी सम्भावना होनेपर खतरेकी जंजीर खींचनी चाहिये। यह जंजीर प्रत्येक डब्बेमें लगी रहती है। इससे गाड़ी खड़ी हो जायगी। बिना कारण जंजीर खींचनेपर ५०) तक जुर्माना या छे महीनेकी कैद हो सकती है।

( २७ ) किसी भी रेलवे कर्मचारी के असभ्य व्यवहार पर उसकी रिपोर्ट उस

रलवेके डिस्ट्रिक्ट ट्राफिक सुपरिंटेन्डेन्ट अथवा ट्राफिक मैनेजरके पास करनी चाहिये।

(२८) रेलवेका कोई भी कर्मचारी विना रसीद दिये कोई रकम लेनेका अधिकारी नहीं है। भूलसे अधिक ली गयी रकम रसीदके आधारपर लिखा-पढी करनेसे वापस मिल सकती हे।

(२९) यात्रीका सामान गाडीमे छूट जानेसे स्टेशन मास्टरको अगले स्टेशनपर तार भेजना चाहिये। लावारसी सामान स्टेशन पर दो दिन रखा जाकर, वादमे हेड-आफिस भेज दिया जाता है।

(३०) रेलद्वारा दो प्रकारसे माल भेजा जाता है (१) पार्सल द्वारा जिसका महसूल प्रत्येक वस्तुपर बरावर है और सवसे पहलेकी गाडीमे भेजा जाता है। यह पानेवालेको शीघ्र मिलता है (२) गुड्स जिसमे प्रत्येक वस्तुपर अलग अलग महसूल लगता है। यह मालगाडीसे जाता है और देरसे पहुचता है। गुड्सका महसूल पार्सलसे कम लगता है। फल इत्यादि पार्सलमे आधे महसूल पर भेजे जा सकते है।

(३१) पार्सल या गुड्सका महसूल भेजने वाला चाहे तो पहले दे सकता है या छुडाते समय दे सकता है। शीघ्र विगड़ने वाली वस्तुओका महसूल पहले ही लेलिया जाता है। रेल द्वारा जो विल्टी मिलती है उसमे भेजने व पानेवालेका नाम, मालका वजन, महसूल और महसूल पाने या न पानेका व्योरा रहता है। विल्टी लाने-वाला ही माल छुडा सकता है। विल्टी खो जाय तो छुड़ानेवालेको ॥) के स्टाम्प कागजपर इकरारनामा लिखनेसे माल मिल सकता है।

(३२) लागेज, पार्सल या गुड्सकी वस्तु यदि गुम हो जाय, नुकसान हो जाय या गलतीसे किसी दूसरेको दे दी जाय, तो माल रवानगीकी तारीखसे छै महीनेके अन्दर उन सव रेलवेके उचित अधि-कारियोंको जाब्तेसे नोटिस देना चाहिए, जिन-जिन रेलवेमेंसे वह माल जानेवाला हो।

**रेलका भाड़ा**—विभिन्न रेलोंका भाडेमें अन्तर है, फिर भी मोटे हिसावसे सरकारी रेलोंके भाडेकी दर इस प्रकार है —पहला दरजा—१ से १०० मील तक २४ पाई प्रति मील, १०१ से ३०० मील तक २० पाई प्रति मील, ३०० मीलसे ऊपर १२ पाई प्रति मील। दूसरा दरजा—१ से १०० मील तक १२ पाई, १०१ से ३०० मीलतक १० पाई ३०० मीलसे ऊपर ६½ पाई प्रति मील। डयोढा दरजा—१ से ३०० मील तक ५¼ पाई तथा उसके ऊपर ३¾ पाई प्रति मील। तीसरा दरजा—५० मील तक ३½ पाई, ५१ से ३०० मील तक २¾ पाई तथा ३०० से ऊपर १¾ पाई प्रति मील।

# रेलवे पार्सलसे माल भेजनेका महसूल

| दूरी (मीलोमे) | ५ सेर | | १० सेर | | १५ सेर | | २० सेर | | २५ सेर | | ३० सेर | | ३५ हेर | | १ मन | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | रु | आ | रु | आ | रु | आ | रु | आ | रु | आ | रु | आ | रु | आ | रु | आ |
| १ मे २५ तक | – | ६ | – | ६ | – | ६ | – | ६ | – | ६ | – | ६ | – | ६ | – | ६ |
| २६ ,, ५० ,, | – | ६ | – | ६ | – | ६ | – | ६ | – | ८ | – | ९ | – | १० | – | १२ |
| ५१ ,, ७५ ,, | – | ६ | – | ६ | – | ८ | – | १० | – | १३ | – | १५ | १ | – | १ | १ |
| ७६ ,, १०० ,, | – | ६ | – | ७ | – | १० | – | १४ | १ | – | १ | २ | १ | ५ | १ | ७ |
| १०१ ,, १२५ ,, | – | ६ | – | ८ | – | १३ | १ | – | १ | ४ | १ | ७ | १ | १० | १ | १३ |
| १२६ ,, १५० ,, | – | ६ | – | ९ | – | १४ | १ | २ | १ | ७ | १ | १० | १ | १४ | २ | १ |
| १५१ ,, १७५ ,, | – | ६ | – | १० | – | १५ | १ | ४ | १ | ८ | १ | १३ | २ | १ | २ | ५ |
| १७६ ,, २०० ,, | – | ६ | – | १० | १ | – | १ | ४ | १ | १२ | २ | ० | २ | ५ | २ | ८ |
| २०१ , २२५ ,, | – | ६ | – | १२ | १ | १ | १ | ७ | १ | १३ | २ | २ | २ | ७ | २ | १२ |
| २२६ ,, २५० ,, | – | ७ | – | १३ | १ | २ | १ | ८ | १ | १४ | २ | ४ | २ | ९ | २ | १५ |
| २५१ ,, २७५ ,, | – | ७ | – | १४ | १ | ४ | १ | ९ | १ | १५ | २ | ५ | २ | ११ | ३ | – |
| २७६ ,, ३०० ,, | – | ७ | – | १४ | १ | ५ | १ | १० | २ | १ | २ | ७ | २ | १३ | ३ | ३ |
| ३०१ ,, ३२५ ,, | – | ८ | – | १५ | १ | ६ | १ | १३ | २ | ४ | २ | ९ | २ | १५ | ३ | ५ |
| ३२६ ,, ३५० ,, | – | ८ | १ | – | १ | ७ | १ | १४ | २ | ५ | २ | १२ | ३ | ३ | ३ | ८ |
| ३५१ ,, ३७५ ,, | – | ८ | १ | – | १ | ८ | २ | – | २ | ७ | २ | १४ | ३ | ५ | ३ | १२ |
| ३७६ , ४०० ,, | – | ९ | १ | १ | १ | ९ | २ | १ | २ | ९ | ३ | १ | ३ | ८ | ३ | १५ |
| ४०१ ,, ४२५ ,, | – | ९ | १ | २ | १ | १० | २ | ३ | २ | ११ | ३ | ३ | ३ | ११ | ४ | ३ |
| ४२६ ,, ४५० ,, | – | ९ | १ | २ | १ | १२ | २ | ४ | २ | १३ | ३ | ६ | ३ | १४ | ४ | ६ |
| ४५१ ,, ४७५ ,, | – | १० | १ | ४ | १ | १३ | २ | ६ | २ | १५ | ३ | ८ | ४ | २ | ४ | १० |
| ४७६ ,, ५०० ,, | – | १० | १ | ४ | १ | १४ | २ | ८ | ३ | १ | ३ | ११ | ४ | ४ | ४ | १३ |
| ६०० ,, | – | १३ | १ | ८ | २ | ४ | २ | १५ | ३ | ११ | ४ | ६ | ५ | १ | ५ | ११ |
| ७०० ,, | – | १४ | १ | १२ | २ | ८ | ३ | ५ | ४ | २ | ४ | १५ | ५ | १२ | ६ | ९ |
| ८०० ,, | – | १५ | १ | १४ | २ | १३ | ३ | १२ | ४ | ११ | ५ | १० | ६ | ९ | ७ | ६ |
| ९०० ,, | १ | १ | २ | १ | ३ | १ | ४ | २ | ५ | २ | ६ | २ | ७ | १ | ८ | – |
| १००० ,, | १ | २ | २ | ४ | ३ | ५ | ४ | ९ | ५ | ९ | ६ | ९ | ७ | ९ | ८ | ९ |

सड़ने गलनेवाले माल तथा समाचारपत्रों आदिका महसूल इससे आधा लगता है।

# भारतवर्षके प्रधान तीर्थ

बङ्गाल

**कालीघाट**—कलकत्तेसे ३ मील दक्षिण श्रीकालीदेवीके दर्शन है। बङ्गालमें यह स्थान शाक्तोंके लिये बडा पुनीत है। श्रीदुर्गापूजाका उत्सव बडी धूमधामसे होता है।

**तारकेश्वर**—कलकत्तेसे ३६ मील दूर है। श्रीतारकनाथ महादेवके दर्शन है। श्रावण, शिवरात्रि तथा चैत्र सक्रान्तिपर यहा मेला लगता है।

**नवद्वीप**—कलकत्तेसे ६६ मील दूर है। इसे बङ्गाल प्रान्तवालोंका वृन्दावन समझना चाहिये। वैष्णवोंका एक प्रधान स्थान एव चैतन्य महाप्रभुका जन्मस्थान है।

**गङ्गासागर**—कलकत्तेसे जहाजमे जाना होता है। यहा समुद्र और गङ्गाजीका सङ्गम है। मकर सक्रान्तिमे मेला लगता है। कपिल मुनिजीके दर्शन होते है।

नेपाल

**पशुपतिनाथ**—नेपालकी राजधानी काठमाडू शहरमे श्रीपशुपतिनाथ महादेवका मन्दिर है। शिवरात्रिमे यहा मेला लगता है। उस समय यात्री विना पासके जाने पाते है। बी० एन० डवल्यू० आर० के रक्सौल स्टेशनमे पहाडी मार्गसे जाना होता है।

**मानससरोवर**—हरिद्वारसे २०० मील ईशान कोणमे हिमालय पर्वतपर है।

विहार-उड़ीसा

**वैद्यनाथधाम**—श्रीरावणेश्वर शिवजीका मन्दिर है। स्वास्थ्यके लिए भी अच्छी जगह है।

**हरिहरक्षेत्र**—सारन जिलेमे सोनपुर स्टेशनके पास गङ्गाके तीरपर है। यहा हिमालयसे गण्डकी नदी आकर जहा गङ्गासे मिली है वहा विष्णु भगवानने ग्राहसे गजका उद्धार किया था। कार्तिकी पूर्णिमाके दिन यहा स्नानका माहात्म्य है। श्रीहरिहरनाथ महादेवजीके दर्शन है। १५ दिन तक बडा भारी मेला रहता है।

**गयाधाम**—स्टेशनसे १ कोसकी दूरीपर फलगू नदीके किनारे यह तीर्थस्थान है। भगवान् गदाधरके चरणकमलोंमे तथा फलगू नदी और अक्षयवटके मूलमें पिण्ड देते है। बुद्धगया इस स्थानसे ३ कोस दक्षिणमें बौद्धोंका तीर्थ है।

**पुरी**—उडीसा प्रान्तमे समुद्रतटपर जगन्नाथदेव तथा विमलादेवीका मदिर है।

यहा रथयात्राके पर्वपर बडा भारी मेला लगता है। यहासे थोडी दूरपर साक्षी गोपालका मन्दिर तथा वैतरणी तीर्थ है।



पावापुरीका जलमन्दिर

**पावापुरी**—विहारशरीफसे ८ मीलपर श्रीमहावीर स्वामीका निर्वाण-स्थान है।

**कुंडलपुर**—विहारशरीफसे ६ मील दूर श्रीमहावीरका जन्म-स्थान है।

**राजगृह**—यह हिन्दू, जैन और बौद्धोका तीर्थस्थान है। यहा गर्मपानीके सोते है।

**चम्पापुरी**—नाथनगर स्टेशनसे २ मीलपर जैनियोंका तीर्थ स्थान है। यहा भगवान वासुपूज्यका निर्वाण हुआ था।

**भुवनेश्वर**—यहां सैकडो भव्य मन्दिर हैं। यहा उदयगिरि और खण्डगिरिमें जैन और बौद्ध गुफाये है।

**जनकपुर**—दरभगासे कमतौल होकर ६ मीलपर जनकपुर राजा जनककी राजधानी थी। यहा जनकपुर रोड स्टेशनसे भी जाया जा सकता है। यहींपर सीतादेवीका जन्म हुआ था।

**सीताकुण्ड**—मुगेरसे ५ मीलपर सीताकुण्ड है। स्टेशनसे गाडी, इक्के मिलते है। यहा गर्मपानीके सोते है। मुगेर स्टेशनके पास जरासधका किला है।

**पारसनाथ**—ई० आई० रेलवेके पारसनाथ स्टेशनसे १२ मीलकी दूरीपर जैनियोंका तीर्थ है। यहा बीस जैन तीर्थकरोंने निर्वाण प्राप्त किया था।

मद्रास—

**त्रिचनापल्ली**—यहा श्रीरङ्गनाथजीका मन्दिर है।

**सेतुबन्धरामेश्वर**—श्रीरामचन्द्रजी द्वारा प्रतिष्ठित श्रीरामेश्वर महादेवके दर्शन है।

**कांची**—काजीवरम स्टेशनसे जाना होता है। यहा शिवकाची, विष्णुकाची और ब्रह्मकाची नामक तीन कुण्ड है। यहा स्नान, दान और पुण्य कार्य किये जाते है।

**पम्पासरोवर**—गुण्टाकुल जक्शन होकर हम्पो स्टेशनपर उतरकर ६ मीलकी दूरीपर यह स्थान मिलता है। इसको दक्षिण काशी भी कहते है। यहा श्रीरामचन्द्रजीने बालिका वध करके सुग्रीवको राज्य दिया था।

**कन्याकुमारी**—भारतवर्षके दक्षिण प्रदेशमें समुद्रके ऊपर कुमारी अन्तरीपमे है। यहा श्रीगणेशजीकी कुमार अवस्थाकी मूर्ति है। यह ट्रावनकोर राज्यमे है।

**चिदम्बरम्**—यहा नटराज शिवकी अत्यन्त भव्य मूर्त्ति है।

**मदूरा**—यहा मीनाक्षीदेवीका अति विशाल सुन्दर मन्दिर है।

**तिरुपति**—यहा बालाजीका विशाल मन्दिर है। यह दक्षिणमें एक मुख्य स्थान है।

सयुक्तप्रदेश ( यू० पी० )

**नैमिषारण्य-तीर्थ**—जिला सीतापुरमे नीमसार स्टेशनपर है। यहाके दधीचि मुनि तथा महर्षि व्यासजीके आश्रम, श्रीललिता महारानीका मन्दिर तथा चक्रतीर्थ बहुत प्रसिद्ध हैं। फाल्गुणी अमावस्याको मेला लगता है।



मदुराके मीनाक्षी मन्दिरका भीतरी भाग

**चित्रकूट**—स्टेशनसे तीन मील पर है। करवी स्टेशनसे भी जा सकते है। यहा मन्दाकिनी गगा, कामादिगिरिकी परिक्रमा, सप्तवेदा, तुलसीदासजीका आश्रम आदि अनेक दर्शनीय स्थान है। वनवासके समय रामचन्द्रजी यहा रहे थे।



काशीका श्रीदुर्गा-मन्दिर

**काशी**—भारतवर्षका प्रधान तीर्थस्थान एव सस्कृत शिक्षाका केन्द्र है। पुराणोंमे इस नगरीको शकरके त्रिशूलपर स्थित बताया गया है। श्रीविश्वनाथ महादेवका प्रसिद्ध मन्दिर तथा श्री अन्नपूर्णा देवी, श्रीदुर्गाजी, भैरवनाथ आदिके दर्शन है। शिवरात्रि एव ग्रहणके अवसरपर लाखों यात्री आते है।

**सारनाथ**—यह काशीमे बौधोंका तीर्थस्थान है। यहा बुद्ध भगवान्‌ने सर्व प्रथम उपदेश किया था। हालमें मूलगन्धकुटी विहार नामक एक नया विहार बना है।



[illegible]का सोमनाथघाट



मूलगंध कुटी विहार

**मथुराजी**—व्रजमे यमुनाजीके दक्षिण तीरपर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रका जन्मस्थान है। ध्रुवघाट और विश्रामघाटपर पितरोंका पिण्डदान किया जाता है। कार्तिक शुक्लपक्षकी यमद्वितीयाको बड़ा भारी स्नान होता है। श्रावण मासके शुक्ल पक्षमे झूलनका भी मनोहर और दर्शनीय उत्सव होता है। यहांसे तीन कोस,

और महावनसे आध कोसपर गोकुल, श्रीकृष्णजीकी बाललीलाका स्थान है। गोकुलसे कुछ दूर श्रीकृष्णजीके ज्येष्ठ भाई बलदेवजी ( दाऊजी ) के दर्शन है। मथुराके पास नन्दगाव, बरसाना भी देखने योग्य स्थान है।

**वृन्दावन**—मथुरासे ५ मील दूर है। इसे मन्दिरोका वन कहते है। श्रावण-में फूलडोलका मेला लगता है। यहासे ६-७ कोसपर गोवर्द्धन पर्वत है।

**गंगोत्तरी तीर्थ**—गोमुखी पर्वत, जिस स्थानसे सर्वप्रथम गगाजी निकली है वह स्थान प्राय अगम है। वहासे १६ मील नीचे गगोत्तरी तीर्थ है। श्रीनगर टेहरी ( गढवाल ) जाकर भाटमारीसे जाना होता है। यहा आनेके लिये वैशाखसे भाद्र मास तकका समय सुविधाजनक है।

**यमुनोत्तरी तीर्थ**—वह स्थान है जहासे यमुनाजी निकली है। ऋषिकेशसे १५ दिनका रास्ता है। यहा अनेक दर्शनीय कुण्ड है।

**अयोध्या या रामगया तीर्थ**—अयोध्या स्टेशनसे १ मील उत्तरकी तरफ महामुनि वशिष्ठका आश्रम तथा वशिष्ठकुण्ड है। थोडी ही दूरपर श्रीरामचन्द्रजीका जन्मस्थान, महाराज दशरथका महल, हनुमानगढी इत्यादि दर्शनीय स्थान हैं। अयोध्या घाटपर ही भगवान् श्रीरामचन्द्रजीने शरीर-त्याग किया था।

**गोला गोकर्णनाथ**—आर० के० रेलवे पर है। यहा श्रीगोकर्णनाथ महादेवका मन्दिर है। यहा प्रति अमावस्या और शिवरात्रिको मेला लगता है।

**प्रयाग**—ई० आई० आर० का बहुत बडा जकशन है। यहा त्रिवेणी स्नान, भारद्वाजका आश्रम तथा सैकडों अन्य मन्दिर है। गत कुम्भपर यहा ससारका सबसे बडा मेला हुआ था।

**हरिद्वार**—लक्सर स्टेशनसे हरिद्वारके लिये रेल जाती है। यह रमणीक स्थान गगाके दक्षिण तटपर है। शिवालिक पर्वतसे गगाजी यहापर समतल भूमिमें उतरती है। महर्षि कपिल मुनिने यहापर कठोर तपस्या की थी, इसकारण इसका दूसरा नाम "कपिल स्थान" है। यहा चैत्रकी सक्रान्तिपर मेला लगता है। यहासे डेढ मीलपर कनखलमे दक्षराजका यज्ञस्थान है, जहापर पति-निन्दा सुनकर भगवती सतीने शरीर-त्याग किया था। मीनाकुण्ड, नीलधारा पर्वत अथवा चण्डी पहाड विश्वेश्वर महादेव तथा बिल्वपर्वत देखने योग्य है। १४ मीलपर हृषिकेश

है। यहापर गगाजी पहाडसे नीचे गिरती है। यहाकी प्राकृतिक शोभा मनोहर एव दर्शनीय है। ३ मील उत्तरमे लक्ष्मणझूला नामक लोहेका पुल है।

**विन्ध्याचल**—ई० आई० रेलवेके विन्ध्याचल स्टेशनसे २ फरलागपर विन्ध्यवासिनी देवीका मन्दिर है। यहा पहाडपर कालीखोहमे कालीका तथा अष्टभुजादेवीका दर्शन होता है। इसी पर्वतपर देवीका शुम्भ-निशुम्भ नामक राक्षसोंसे युद्ध हुआ था। नवरात्रि तथा श्रावणमें मेला लगता है।



बद्रिनाथका मन्दिर

**बद्रिकाश्रम**—हरिद्वारसे १५ दिन पहाडी रास्तेसे चलकर बद्रिकाश्रम पहुँचते है। यहा भगवान्की चतुर्भुज मूर्ति विराजमान है। कार्तिकसे चैत्र तक यह स्थान बरफसे ढका रहता है। मार्गमें यात्रियोंके विश्रामके लिये कई चट्टिया है। श्रीबद्रीनाथका मन्दिर वैशाख शुक्ल ३ (अक्षय तृतीया) को खुलता है।

**केदारनाथ**—हरिद्वारसे १४७ मील दूर मन्दाकिनी और सरस्वती नदीके मध्य-में हिमालयके केदार नामक शृङ्गपर भगवान्के नर नारायण रूप द्वारा स्थापित शिवलिङ्गके दर्शन है।

राजपूताना—

**श्रीनाथद्वारा**—उदयपुर शहरसे २२ मील उत्तर पूर्व वनास नदीके दाहने किनारे पर श्रीनाथद्वारा वल्लभ सम्प्रदायके वैष्णवो का एक प्रधान तीर्थस्थान है। श्रीनाथजीका उत्तम मन्दिर वना हुआ है। नित्य राग-भोगकी वडी तय्यारी रहती है। कार्तिक शुक्ल १ को यहाके अनकूट की तय्यारी देखने योग्य होती है। यहा केसरियानाथ प्रसिद्ध जैन-तीर्थ है।



केदारनाथका मन्दिर

**पुष्कर तीर्थ**—राजपूतानेमे है। अजमेर शहरसे तागे अथवा डोलीसे तीर्थके लिये जाया जाता है। इसके पासमे ही गायत्री तथा सावित्रीदेवीका मन्दिर है। हर १२ वे वर्ष कुम्भका मेला लगता है। अजमेर मुसलमानोंका भी पुनीत स्थान है।

**आबू**—आबूरोड स्टेशनसे २० मील दूर है। यहा देलवाडाके जैन-मन्दिर ससार-प्रसिद्ध हैं।

वम्वईप्रान्त—

**नासिक**—जी० आई० पी० रेलवेके नासिक रोड स्टेशनसे ५ मील पश्चिमोत्तर गोदावरी नदीके किनारेपर नासिक एक प्रसिद्ध तीर्थस्थान है। उस प्रान्तके लोग नासिकको पश्चिम भारतकी काशी कहते है। गोदावरी नदीके वाये किनारे श्रीरामचन्द्रजीका उत्तम मन्दिर है। जिस स्थानपर लङ्काके राजा रावणकी वहिन

सूर्पणखाकी नासिका काटी गई उस स्थानका नाम नासिक हो गया। यहा १२ वर्षपर कुम्भका मेला लगता है। समीप ही पञ्चवटीवन है। यहा श्रीरामचन्द्रजीकी कुटी बनी है। यह स्थान अत्यन्त मनोहर है।

**द्वारकापुरी**—बम्बई प्रान्तके अन्तर्गत गुजरात और कच्छ उपसागरके निकट है। द्वारकापुरी तीन है। मूल द्वारका, गोमती द्वारका और भेट द्वारका। जरासन्धके बराबर आक्रमण करनेपर ब्रजवासियोंकी कल्याणकामनासे भगवान्‌ने मथुरामे रहना छोड दिया और द्वारका बसायी। उन्होंने सर्वप्रथम मूल द्वारकाकी सृष्टि की। फिर बडौदा राज्यान्तर्गत गोमती द्वारका बसायी। और फिर अन्तमे भेट द्वारकाकी सृष्टिकी।

**गिरनार**—जूनागडके निकट गिरनार पर्वत है। यहा दामोदरकुण्डमे स्नान करनेका बडा माहात्म्य है। श्वेत गङ्गा और अम्बाजीके दर्शन है। थोटी दूरपर गोरखनाथजीका मन्दिर और दत्तात्रेयका स्थान है। यहा जैन तीर्थंकर नेमिनाथजीका निर्वाण हुआ था।

**शत्रुञ्जय तीर्थ**—सिद्धाचल पर्वतपर पालितानाके पास जैनियोंका प्रसिद्ध तीर्थ है। यहा अनेकों मन्दिर है।

**प्रभासक्षेत्र**—भगवान् कृष्ण इसी स्थानपर परमधामको सिधारे थे। दक्ष प्रजापतिके शापसे क्षयरोगग्रस्त चन्द्रमाको भी इसी तीर्थमे स्वास्थ्यलाभ हुआ था। सोमनाथका प्रसिद्ध मदिर यहीं है। यह स्थान सौराष्ट्र प्रदेशमें है। वेरावल स्टेशनसे ३ मील दूर है।

**हिंगलाज**—कराचीसे ५० कोसकी दूरीपर है। यहासे ८ दिनका रास्ता चन्द्रकूट पहाडके लिये है। अग्निकुण्ड नामक झरनेके एक तरफ हिंगलाजकी गुफा तथा दूसरी तरफ कालीखोहकी गुफा है। हिंगलाजकी मूर्ति हिन्दू-मुसलमान सब पूजते है।

पंजाब और काश्मीर

**अमरनाथ**—काश्मीरकी राजधानी श्रीनगरसे ७ दिनका रास्ता है। यहा कोई मूर्ति नहीं है। गुफाके बीचमें केवल बरफ-पिण्डके दर्शन है।

**क्षीरभवानी**—काश्मीरसे ६ कोस उत्तर पश्चिम वितस्ता नदीसे होकर सिन्धु नदीकी शाखासे १ कोस जानेके अनन्तर झीलके बीचोबीच क्षीरभवानीका मन्दिर है।

**ज्वालामुखी**—जालन्धरसे रास्ता है। यहा ज्योतिके दर्शन है। देवी त्रिपुरा-मालिनी तथा भीषण महादेवजीके मन्दिर है।

**इन्द्रप्रस्थका ध्वंसावशेष**—दिल्लीमे १ कोस दक्षिणमे यह स्थान है। युधिष्ठिर आदि पाण्डवोंके निवासस्थान अब भी यमुनातटपर दिखाई पडते हैं।

**पृथूदक**—स्थानेश्वरसे २४ मील पश्चिममे है। यहा भी गयाकी तरह पिण्ड-दान किया जाता है। यहापर पृथ्वीराजका भवन-यज्ञशाला तथा कालीमदिर है। दिल्लीमे ७ मील दक्षिणमे है।

**कुरुक्षेत्र**—यहा कौरवों और पाण्डवोंमे युद्ध हुआ था। स्टेशनसे कुरुक्षेत्र डेढ मीलकी दूरीपर है। इक्का गाडी सवारीके लिये मिलती है।

**अमृतसर**—पजावमे सिक्खोंका सबसे बडा तीर्थ है। यहाका स्वर्णमन्दिर विश्व-विख्यात है।



अमृतसरका स्वर्ण-मन्दिर

मध्यभारत

**अमरकण्टक पर्वत**—नर्मदा नदीकी उत्पत्तिका स्थान है। यहापर बहुतसे प्राचीन मन्दिर देखने योग्य है। बी० एन० रेलवेके पेण्ड्रारोड स्टेशनसे ३॥ कोसकी दूरीपर अमरकटक है।

**ओंकारेश्वर**—फेरीघाट स्टेशनसे ३॥ कोस बैलगाडीके द्वारा अमरेश्वर जाकर नर्मदा नदीको पार करना पडता है। वहींपर विन्ध्याचल पर्वतपर ओंकारेश्वरका दर्शन होता है।

**सोनागिर**—दतिया राज्यमे जैनियोंका एक प्रसिद्ध तीर्थ है, वहा ६४ जैनमन्दिर है।

**खजुराहो**—यहा सेकडो विशाल मन्दिर है, जिनकी कारीगरी ससारप्रसिद्ध है। यह छतरपुर राज्यमे है और जी० आई० पी० रेलवेके हरपालपुर स्टेशनसे मोटर द्वारा जाना होता है। यह जेनियोंका भी तीर्थस्थान है।



कन्दरिया महादेवका मन्दिर, खजुराहो

निजाम हैदरावाद

**पद्मनाथ जनार्दन गोकर्ण पंचतीर्थ**—यह निजाम राज्यमे है। हैदरावादसे इलोर स्टेशन होकर जाना होता है। पहले पचतीर्थ मिलता है, उसके वाद पद्म-नाथ गोकर्णके दर्शन करके नैऋत्य कोणमे १० मीलकी दूरीपर वेलगाव स्टेशन मिलता है।

**अजन्ताकी गुफा**—वरारसे हैदरावाद निजामके राज्यतक विस्तृत है। जी० आई० पी० रेलवेके पचोरा स्टेशनसे बैलगाडी अथवा पैदल चलकर फरीदपुरको जाना चाहिये। वहासे गुफाके लिये एक घटेका रास्ता है। यहांकी चित्रकला ससार-प्रसिद्ध है।

**रामशरतीर्थ**—खगडवामे १ कोस है। पचवटीके मार्गमें रामचन्द्रजीने वाणसे पृथिवी वेधकर यहा पानी निकाला था और उसमे सीताजीकी प्यास बुझाई थी।



इलोराका कैलास-मन्दिर

**इलोरा**—नागपुरसे १७१ मीलकी दूरीपर नन्दगाव है। यहासे ४६ मील खुश्की जाना पडता है। पर्वतमे गुहा मन्दिर, इन्द्रसभा, दशवतार तथा जैनमन्दिर देखने योग्य है। पत्थरकी कारीगरीकी दृष्टिसे इसे ससारका अष्टम आश्चर्य कहते हैं।



महाकाल मन्दिर। उज्जैन

**अवन्ती महातीर्थ**—उज्जैनसे एक कोसकी दूरीपर शिप्रानदीके तीरपर है। यहाँपर दत्तात्रेयका मन्दिर, रामघाट, पिशाचमुक्तेश्वर, गन्धर्वीघाट, चर्वीघाट, मग्नलाघाट आदि तीर्थस्थान हैं। उज्जैनमें महाकालका प्रसिद्ध मन्दिर है।

**रामटेक**—नागपुरके समीप है। यहाँ वैष्णवों और जैनियोंके बड़े-बड़े भव्य मन्दिर हैं।




कामाख्या देवीका मन्दिर

आसाम

**कामरूप कामाख्या**—श्रीकामाख्या देवीके दर्शन है। आषाढ शुक्ल चतुर्थीपर "अम्बुवाची" पर्वका उत्सव मनाया जाता है।

# भारतके पहाड़ी और स्वास्थ्यप्रद स्थान

**अल्मोड़ा**—संयुक्त प्रांतमें समुद्रतलसे ५५०० फीटकी ऊँचाईपर है। सबसे पासके रेलवे स्टेशन काठगोदाम ( आर० के० रेलवे ) से २२ मील दूर है। मोटर और बसे मिलती हैं।

**आबू**—राजपूतानेमें, आबूरोड स्टेशनसे २० मील दूर, ७७०० फीटकी ऊँचाई पर है। यहा राजपूतानेके एजेन्ट गवर्नर जनरल रहते है।

**उटकमंड**—मद्रास प्रान्तमे ७२७१ फीटकी ऊँचाईपर है। यहाका प्राकृतिक दृश्य और आबहवा बहुत अच्छी है। यहा तक रेल जाती है।

**ऐबटाबाद**—सीमान्त प्रदेशमे ४००० फीटकी ऊचाईपर एन० डब्लू० रेलवेके हवेलियान स्टेशनसे ६॥ मील दूर है।

**कसौली**—पंजाबमें कालका (एन० डब्ल्यू० रेलवे) स्टेशनसे २२ मील दूर है। यहा पागल कुत्तेके काटनेके इलाजका विशेष प्रवन्ध है। ऊँचाई ६३२२ फीट है।

**काश्मीर**—काश्मीर पृथिवीका स्वर्ग कहा जाता है। इसके प्राकृतिक दृश्य बडे सुन्दर हैं। काश्मीर जानेके दो मुख्य मार्ग हैं। सबसे सुगम मार्ग रावलपिंडी



बारामूला काश्मीर

स्टेशन होकर है, जहासे श्रीनगर १६६ मील है। रावलपिंडीसे मोटर और बस-सर्विस है। मोटरसे एक दिनमें और बससे दो दिनमे श्रीनगर पहुँचते है। मार्गके

दृश्य बडे सुन्दर हैं। रास्तेमें मरी, वारामूला आदि पहाडी स्थान पड़ते हैं। दूसरा मार्ग जम्मू होकर २०६ मील लम्बा है। यह मार्ग और भी अधिक सुन्दर है। काश्मीरमे श्रीनगरके अतिरिक्त, डल, ऊलर भीलें, सोनमर्ग, गन्दर्बल, अनन्तनाग, वैरीनाग, अमरनाथ, चन्दनवाडी, आदि दर्शनीय स्थान है। इन सब स्थानोंकी आवहवा: स्वास्थ्यप्रद है। काश्मीरके बाग ससारमे प्रसिद्ध है।



चिनारबाग़ काश्मीर

**कुरसियांग**—बगालमे दार्जिलिगके पास, दार्जिलिग हिमालियन रेलवेका स्टेशन, ५००० फीट ऊचा है।

**कोडाइकनाल**—मद्रास प्रान्तमे कोडाइकनालरोड रेलवे स्टेशनसे जाना होता है।

**कोनूर**—मद्रास प्रान्तमे रेलवे स्टेशन है। ६१०० फीट ऊचाईपर।

**केटा**—बलूचिस्तानमे एन० डब्ल्यू० रेलवेका स्टेशन ५५०० फीटकी ऊचाईपर है। यह फौजकी बडी छावनी और फल और मेवोंकी बडी मण्डी है।

**गिरीडीह**—विहार प्रान्तमें ई० आई० रेलवे पर है। इसके समीप वैद्यनाथ, मधुपुर, शीमुलतल्ला आदि-पहाडी स्थान हैं। ऊँचाई १००० फीट है।

**गुलमर्ग**—काश्मीरमें है। रावलपिडीसे श्रीनगरको मोटरसे जाना होता है, वहासे २५ मील मोटर और ३ मील घोडेपर या पैदल जाना होता है। स्थान अत्यन्त सुन्दर है। यहाके फूलोंकी शोभा जगत-प्रसिद्ध है।



झेलमका दर्रा काश्मीर

**चकराता**—सयुक्त-प्रान्तमें देहरादून स्टेशन से जाते है।

**चिकलदा**—बरारमें एलिचपुर स्टेशनसे ३० मील दूर, ३६६४ फीट की ऊँचाई पर है।

**डलहौसी**—पजाबमें पठानकोट रेलवे स्टेशनसे जाते है।

**दार्जिलिंग**—हिमालय पहाड पर बगालकी गर्मियोंकी राजधानी ६७०० फीटकी ऊँचाई पर है। प्राकृतिक दृश्य और आबहवा बहुत अच्छी है। दार्जिलिंग, दार्जिलिंग हिमालियन रेलवेका अन्तिम स्टेशन है। यहासे काचनजघा और एवेरेस्ट चोटिया दिखाई पडती हैं।

**देहरादून**—युक्तप्रान्तमे २३०० फीटकी ऊँचाई पर हरद्वार देहरा रेलवेका स्टेशन है। यहा जगलात मुहकमेका दफ्तर और फौजी शिक्षाका कालेज है। यहासे मसूरी और चकरातेको जाते हैं।

**धर्मशाला**—पजाबमें पठानकोट स्टेशनसे जाते है। ४५०० फीटकी ऊँचाईपर है।

**धरमपुर**—पजाबमें कालका रेलवे स्टेशन से २१ मील दूर है। यहा क्षय-रोगियोंका सैनीटेरियम है।

**नैनीताल**—युक्तप्रान्तकी गर्मियोंकी राजधानी ६४०० फीटकी ऊँचाई पर है। आर० के० रेलवेके काठगोदाम स्टेशनसे मोटर और बस सर्विस है। दो झीलोंके कारण नैनीतालकी शोभा अधिक बढ़ गई है।

**पचमढ़ी**—३५०० फीटकी ऊँचाई पर मध्य प्रान्तकी गर्मियोंकी राजधानी है। पिपरिया स्टेशनसे जाना पड़ता है। यहासे पचमढी तक मोटर सर्विस है।

**पहलगाम**—काश्मीरमें है। रावलपिण्डी स्टेशनसे श्रीनगर जाना होता है, जहासे पहलगाम ६१ मील दूर, ७२०० फीटकी ऊँचाईपर है। यहा तक मोटर जाती है।



पहलगाम

**बंगलोर**—मैसूर राज्यमें ४,००० फीटकी ऊँचाईपर है। बंगलोर तक रेल जाती है। मैसूरका रेजीडेन्ट यहा रहता है तथा फौजी छावनी है।

**मरी**—पंजाबमें रावलपिंडीसे ३८ मील दूर, ७७०० फीटकी ऊँचाईपर है।

**महाबालेश्वर**—४५०० फीटकी ऊँचाईपर पूनासे ७५ और वाथरसे ४० मील दूर है। बम्बई प्रान्तके गवर्नर गर्मीमें यहा रहते है। इसके पास खंडाला, लोना-वाला और मथेरान नामी तीन अन्य पहाडी स्थान है।

**मैशोवरा**—शिमलाके समीप ७६०० फीटकी ऊँचाईपर है। यहा फौजी छावनी है।

**मंसूरी**—युक्तप्रान्तमें ६६०० फीटकी ऊँचाई पर देहरादून स्टेशनसे १४ मील दूर है। राजपुर तक मोटर, तागे जाते हैं, वहासे डाडी, घोड़े या पैदलका रास्ता है।

**भवाली**—सयुक्तप्रान्तमें काठगोदाम स्टेशनसे मोटर द्वारा जाना होता है। यहा क्षय-रोगियोका सैनीटेरियम है।



भवाली सनीटेरियम

**रांची**—छोटानागपुरमें वी० एन० रेलवेका स्टेशन और विहार प्रान्तकी गर्मियों-की राजधानी है। यह समुद्रतलसे २१०० फीटकी ऊंचाई पर है।

**रानीखेत**—सयुक्त प्रान्तमें अल्मोडे जिलेमें है। काठगोदाम स्टेशनसे जाते हैं। यहा फौजी छावनी भी है।

**लैन्सडाउन**—संयुक्तप्रान्तमें कोटद्वारा स्टेशनसे २६ मील दूर, ६००० फीटकी ऊँचाई पर है। यहा फौजी छावनी और सैनीटेरियम है।

**शिमला**—भारत-सरकार और पजाव प्रान्तकी गर्मियोंकी राजधानी ५५०० फीटकी ऊँचाई पर है। यहा तक रेल जाती है।

**शिलांग**—आसाम प्रान्तकी राजधानी ४६०० फीटकी ऊँचाईपर, गौहाटी स्टेशनसे ६८ मील दूर है। यहा तक मोटर-वस-सर्विस है। रास्तेका प्राकृतिक दृश्य वहुत सुन्दर है।

**सोलन**—पजावमें कालकासे २६ मील दूर है।

**हजारीवाग**—विहार प्रान्तमें हजारीवाग रोड स्टेशनसे ४२ मील तथा राचीसे ५८ मील दूर, २००० फीटकी ऊँचाई पर है।

# ब्रिटिश राज्य

**सम्राट तथा उनका कुटुम्ब**—हिज मोस्ट एक्सलेन्ट मैजेस्टी जार्ज दि फिफ्थ, वाइ दि ग्रेस आफ गाड, आफ ग्रेट ब्रिटेन, नार्थ आयरलैण्ड, एन्ड दि ब्रिटिश डोमीनियन्स वियाण्ड सीज, दि किंग, डिफेण्डर आफ दि फेथ, ऐम्परर आफ इंडिया। जन्म—३ जून, १८६५। विवाह, हर सिरीन हाइनेस प्रिन्सेस विक्टोरिया मेरी आफ टेक (ज० २६ मई १८६७) के साथ, ६ जुलाई १८९३। राज्यारोहण ६ मई १९१०। खर्च ४ लाख ७० हजार पौंड सालाना।

**सन्तान**—१—हिजरायल हाइनेस दि प्रिंस आफ वेल्स (एडवर्ड एलवर्ट क्रिश्चियन जार्ज ऐन्डरू पैट्रिक डेविड) जन्म २३ जून १८९४। २—हि० रा० हा० दि ड्यूक आफ यार्क (ऐलवर्ट फ्रेडेरिक आर्थर जार्ज) जन्म १४ दिसम्बर १८९५, विवाह लेडी एलिजाबेथ बौज लायन, २६ अप्रैल १९२३। ३—हि० रा० हा० प्रिन्सेस मेरी (विक्टोरिया एलकजेण्डरा अलाइस मेरी) जन्म २५ अप्रैल १८९७, विवाह वाइकौंट लैसलेस के० जी० २८ फरवरी १९२२। ४—हि० रा० हा० प्रिंस हेनरी (विलियम फ्रेडिक ऐलवर्ट) जन्म ३१ मार्च १९००। ५—हि० रा० हा० प्रिंस जार्ज (एडवर्ड एलेकजेण्डर एडमण्ड) जन्म २० दिसम्बर १९०२ ६—हि० रा० हा० प्रिंस जान, जन्म १२ जोलाई १९०५, मृत्यु १८ जनवरी १९१२।

**ब्रिटिश केबिनट**—(१) राइट आनरेबिल जे० रैमसे मेकडानल्ड, प्रधान मन्त्री, (२) रा० आ० एस० बाल्डविन, लार्ड प्रेसिडेण्ट आफ कौंसिल, (३) रा० आ० नेवील चैम्बरलेन, अर्थमन्त्री, (४) रा० आ० वाल्टर रन्सीमैन, प्रेसिडेन्ट आफ दि बोर्ड आफ ट्रेड, (५) रा० आ० सर जान साइमन, परराष्ट्र सचिव, (६) रा० आ० जे० एच० टामस, डोमीनियन-सचिव, (७) रा० आ० सर फिलिप कनलिफ लिस्टर, उपनिवेश-सचिव, (८) रा० आ० सर सेमुएल होर, भारतमन्त्री, (९) रा० आ० सर इयर्स मासल, नौसेना-सचिव, (१०) रा० आ० वाइकाउण्ट हेलशम, युद्धसचिव, (११) रा० आ० मारक्विस आफ लण्डनडेरी, वायुसेना-सचिव, (१२) रा० आ० सर जान

गिलमोर, गृह-सचिव, (१३) रा० आ० लार्ड इरविन, शिक्षासचिव, (१४) रा० आ० मि० वाल्टर इलियट, कृषिमत्री, ( १५ ) रा० आ० सर हेनरी बेटर्टन, मजदूर मन्त्री, (१६) रा० आ० विलियम आर्मसबी गोर, कमिश्नर आफ वर्क्स, ( १७ ) रा० आ० लार्ड सैंकी, लार्ड चासलर, (१८) रा० आ० सर गाडफ्रे कालिन्स, सेक्रेटरी फार स्काटलैंड, ( १९ ) रा० आ० सर ई० हिल्टन यग, स्वास्थ्य-सचिव ।

**ब्रिटिश पार्लामेंट**—पार्लामेंटमें कुल ६१५ सदस्य होते है। सन् १९३२ में जो निर्वाचन हुआ था, उसमें विभिन्न दलोंके सदस्योंकी सख्या इस प्रकार थी ,— अनुदार ४६९, मजदूर दल ५४, राष्ट्रीय उदारदल ३५, उदार ३३; राष्ट्रीय मजदूर १३, अन्य ११ ।

## इण्डिया आफिस

( पता—कि । चार्ल्स स्ट्रीट, व्हाइट हाल, लण्डन )

**भारतसचिव**—रा० आ० सर सेमुएल होर, वेतन ५,००० पौंड वार्षिक ।

**भारतउपसचिव**—मि० आर० ए० बटलर, वेतन ३,००० पौंड वार्षिक ।

**अर्थसेक्रेटरी**—डी० टी० माण्टीथ तथा सी० एच० किश सी० वी०, वेतन प्रत्येकका १,२०० पौड वार्षिक ।

**सैनिक सेक्रेटरी**—मेजर जनरल एस० एफ० मुशरैट ।

**भारतीय विद्यार्थियोको शिक्षासम्बन्धी सलाह देनेवाले**—मि० पी० के० दत्त ( ५५० पौण्ड )

**इण्डियाकौंसिलके सदस्य**—सर हेनरी ह्वीलर, सर डब्ल्यू० एच० एच० विसेण्ट, जनरल सर हडसन, सर आर० ए० माण्ट, सर आर० ई० हालैण्ड, सर सी० डब्ल्यू रोड्स, कर्नल नवाब सर उमर हयात खा, सर हेनरी स्ट्राकोश, सर आर० आई० आर० ग्लैसी, सर डेनीज डी एस० ब्रे, सर अतुलचन्द्र चटर्जी, सर चार्ल्स टेगार्ट । वेतन प्रत्येकका १,२०० पौंड वार्षिक ।

**हाईकमिश्नर फार इण्डिया** - सर भूपेन्द्र नाथ मित्र, वेतन ३,००० पौंड वार्षिक पता—४२, ग्रासवेनर गार्डन्स, एस० डब्ल्यू० १

**इण्डियन ट्रेड कमिश्नर**—एच० ए० एफ० लिण्डसे, सी० आई० ई०, सी० वी० ई०

**डि० ट्रेड कमिश्नर**—एच० एस० मलिक, आई० सी० एस० ।

# भारत सरकार

**वायसराय एण्ड गवर्नर जनरल ग्राफ इण्डिया**—हिज एक्सिलेंसी दी राइट आनरेबिल फ्रीमैन फ्रीमैन टामस, अर्ल आफ विलिंगडन, पी० सी०, जी० एम० एस० आई०, जी० सी० एम० जी०, जी० बी० आई०, वेतन ढाई लाख रुपया वार्षिक।

**वायसरायके प्राइवेट सेक्रेटरी**—ई० सी० मिवील, जी० एम० जी०,

**मिलिटरी सेक्रेटरी**—लेफ्टिनेन्ट कर्नल, एच० एल० इस्मे० सी० बी०, डी० एस० ओ०

**डाक्टर**—एफ० एम० कालिन्स आर० ए० एम० सी०

**गृह-प्रबन्धक**—कैप्टेन जे० ब्रिटेन जान्स

**कमाण्डर-इन-चीफ इन इण्डिया**—हि० ए० फील्डमार्शल फिलिप डब्ल्यू० चेटवुड, बार्ट, जी० सी० बी०, के० सी० एम० जी०, डी० एस० ओ०, वेतन १ लाख रुपया वार्षिक।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आ० सर जार्ज ई० शुस्टर, के० सी० एस० आई०, के० सी० एम० जी० ( अर्थ ), आन० सर जासेफ भोर, के० सी० आई० ई० ( रेलवे तथा वाणिज्य ), आ० सर० फ्रेंक नायस, ( उद्योगधन्धा और मजदूर ), आ० मि० एच० जी० हेग, सी० एस० आई०, सी० आई० ई०, के० सी० एस० आई० ( गृह ), आ० सर ब्रजेन्द्रलाल मित्र ( कानून ), आन० खा बहादुर मिया सर फजले हुसेन के० सी० आई० ई० ( शिक्षा, स्वास्थ्य और भूमि )। वेतन प्रत्येकको ८०,०००) वार्षिक।

**पब्लिक सर्विस कमीशन**—सर रास बार्कर, के० सी० आई० ई०, सी० बी० ( अध्यक्ष ), जे० सी० वीर, एल० एल० डी०, के० सी०, रायबहादुर बी० पी० वर्मा, आई० एस० ई०, सर डेविड पेट्री, सी० आई० ई०, डा० एल० के० हैदर, पी-एच० डी०।

**व्यवस्थापिका परिषदके अध्यक्ष**—आनरेबिल मि० षणमुखमचेट्टी, वेतन ५०,०००) वार्षिक।

**राजपरिषदके अध्यक्ष**—आनरेबिल सर दादा भाई, वेतन ५०,०००) वार्षिक।

**भारत सरकारका बजट**—सन् १९३२-३३ में भारत सरकारको १२७ १३ करोड रुपयेकी आमदनी हुई और १२४ ९६ करोड रुपया खर्च हुआ। इस प्रकार २ १७ करोड रुपयेकी वचत हुई। सन् १९३३-३४ में अनुमानसे १२४ ५२ करोडकी आमदनी और १२४ १० करोडका खर्च होगा।

# ब्रिटिश भारतके सूबे

भारतवर्षका वहुत वडा भाग ब्रिटिश सरकारके शासनमे है, एक छोटे हिस्सेमे देशी रियासते हैं। ब्रिटिश भारत १५ सूबोंमे विभक्त है। जिनकी आवादी और क्षेत्रफल इसप्रकार है—

| नाम | क्षेत्रफल | आवादी | राजधानी | गर्मियोंकी राज० |
|---|---|---|---|---|
| भारतवर्ष | १८,०८,६७९ | ३५,२८,३७,७७८ | दिल्ली | शिमला |
| १ अजमेर-मेरवाडा | २,७११ | ५,६०,२९२ | आवू | आवू |
| २ अडमान-निकोवार | ३,१४३ | २९,४६३ | पोर्टब्लेयर | पोर्टब्लेयर |
| ३ आसाम | ६७,३३४ | ९२,४७,८५७ | शिलाग | शिलाग |
| ४ बलूचिस्तान | १,३४,६३८ | ८,६८,६१७ | क्वेटा | क्वेटा |
| ५ वगाल | ८२,९५५ | ५,१०,८७,३३८ | कलकत्ता | दार्जिलिग |
| ६ विहार-उड़ीसा | १,११,७०२ | ४,२३,२९,५८३ | पटना | राची |
| ७ वम्वई | १,५१,६७३ | २,६३,९८,९९७ | वम्वई | महावलेश्वर,पूना |
| ८ वर्मा | २,३३,४९२ | १,४६,६७,१४६ | रगून | मेमियो |
| ९ मध्यप्रान्त-वरार | १,३१,०९६ | १,७९,९०,९३७ | नागपुर | पचमढी |
| १० कुर्ग | १,५९३ | १,६३,३२७ | वगलौर | |
| ११ दिल्ली | ५७३ | ६,३६,२४६ | दिल्ली | दिल्ली |
| १२ मद्रास | १,४३,८७० | ४,७१,९३,६०२ | मद्रास | उटकमड |
| १३ सीमान्त प्रदेश | ३६,३५६ | ४६,८४,३६४ | पेशावर | पेशावर |
| १४ पजाव | १,०५,०२० | २,४०,१८,६३९ | लाहोर | शिमला |
| १५ सयुक्तप्रान्त | १,१२,१९१ | ४,९६,१४,८३३ | इलाहावाद | नैनीताल |

अजमेर-मेरवाड़ा

**चीफ़ कमिश्नर**—आन० सर लियोनर्ड डब्ल्यू रेनाल्ड्स, वेतन ४८,०००) वार्षिक।

**बजट**—वार्षिक आय १८ लाख ६० हजार, वार्षिक खर्च ३२ लाख ५ हजार रुपया।

आसाम

**गवर्नर**—हिज एक्सलेन्सी सर माइकेल कीन के० सी० एस० आई०, सी० आई० ई०, आई० सी० एस०, वेतन ६६,०००) वार्षिक।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आन० मौलवी सैयद सर मुहम्मद साहुल्ला आन० मि० ए० जे० लेन सी० आई० ई०, आई० सी० एस०, वेतन प्रत्येकको ६२०००) वार्षिक।

**मंत्री ( मिनिस्टर )**—आन० मौलवी अब्दुल हमीद बी० एल०, आन० रायबहादुर कनकलाल बरुआ, वेतन प्रत्येकको ६२,०००) वार्षिक।

**प्रांतीय कौंसिलके सभापति**—आन० मौलवी फैजनूर अली, वेतन १२०००) वा०।

**बजट**—आय (१९३२-३३) २ करोड़ २८ लाख, व्यय २ करोड़ ४० लाख रु०।

अण्डमान-निकोबार

**चीफ़ कमिश्नर**—मि० जी० वोर्गली ओ० बी० ई०, वार्षिक वेतन ३६,०००)।

उत्तरी-पश्चिमी सीमान्त प्रदेश

**गवर्नर**—हि० ए० ले० कर्नल सर आर० ई० एच० ग्रिफिथ के० सी० आई० ई०।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आन० मि० जी० कनिंघम सी० एस० आई०, सी० आई० ई०, मि० जे० एन० जी० जानसन सी० आई० ई०।

**मन्त्री**—आन० नवाब सर साहबजादा अब्दुल क्यूम खा, के० सी० आई० ई०।

कुर्ग

**चीफ़ कमिश्नर**—ले० कर्नल आर० जे० सी० बर्क, वेतन ४८,०००) वार्षिक।

**बजट**—आय (१९३२-३३) १३ लाख २० हजार, व्यय १२ लाख ३० हजार रु०।

दिल्ली

**चीफ़ कमिश्नर**—मि० जे० एन० जी० जानसन, वेतन ३६,०००) वार्षिक।

**बजट**—वार्षिक आय ( १९३०-३१ ) ४६ लाख, व्यय ४८ लाख रुपया।

पंजाब

**गवर्नर**—हि० ए० सर एच० डब्ल्यू० एमर्सन सी० आई० ई०, वेतन १ लाख रु० वा०।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आन० खा बहादुर कैप्टन-सरदार सिकन्दर हयात खा एम० बी० ई०, के० बी०, आन० सर हेनरी क्रेक सी० एस० आई० आई० सी० एस० , वेतन प्रत्येकको ६०,०००) वार्षिक ।

**मन्त्री**—आन० डा० गोकुलचन्द नारग, आन० मलिक फीरोज खा नून, आन० सरदार सर जोगेन्द्र सिह , वेतन प्रत्येकको ६०,०००) वार्षिक ।

**प्रांतीय कौंसिलके सभापति**—आन० चोधरी सर शहाबुद्दीन के० बी०, वेतन ३६,०००) वार्षिक ।

**बजट**—आय (१६३०-३१) ११ करोड ६६ लाख, व्यय १२ करोड ११ लाख रु० ।

बम्बई

**गवर्नर**—हि० ए० राइट आन० सर फ्रेडरिक एच० साइक्स पी० सी०, जी० सी० आई० ई०, जी० बी० ई०, के० सी० बी०, वेतन १,२०,०००) वार्षिक ।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आन० खा बहादुर सर गुलाम एच० हिदायतुल्ला, आन० सर० जी० बी० प्रधान बी० ए०, एल० एल० बी०, आन० मि० आर० डी० बेल सी० एस० आई०, आई० सी० एस०, आन० मि० जी० ए० टामस सी० आई० ई० , वेतन प्रत्येकको ६४,०००) वार्षिक ।

**मन्त्री**—आन० दीवान बहादुर एस० टी० काम्बली, आन० सरदार सर रुस्तमजी वकील , वेतन प्रत्येकको ६४,०००) वार्षिक ।

**प्रान्तीय कौंसिलके सभापति**—आन० सर अली मुहम्मद खा डेलवी , वेतन ३६,०००) वार्षिक ।

**बजट**—आय (१६३२-३३) १४ करोड ४८ लाख, व्यय १५ करोड ७ लाख रु० ।

बर्मा

**गवर्नर**—हि० ए० सर ह्यू लैन्सडाउन स्टेफेन्सन के० सी० एस० आई०, के० सी० आई० ई०, आई० सी० एस० , वेतन १,२०,०००) वार्षिक ।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आन० मि० यू बा, आन० टामस काउपर आई० सी० एस०, आन० मि० इडवल , वेतन प्रत्येकको ६४,०००) वार्षिक ।

**मन्त्री**—आन० मि० यू बा टिन बार-एट-ला , वेतन ६४,०००) वार्षिक ।

**बजट**—आय (१६३२-३३) ६ करोड २१ लाख, खर्च ६ करोड़ १३ लाख रुपया ।

बलूचिस्तान

**चीफकमिश्नर**—ए० एन० एल० केटर सी० आई० ई०, आई० सी० एस०, वेतन ४८,०००) वार्षिक।

**बजट**—आय (१९३०-३१) २१ लाख ८० हजार, व्यय १ करोड ६ लाख रु०।

बिहार-उड़ीसा

**गवर्नर**—हिज एक्सलेन्सी सर जेम्स डेविड सिफ्टन के० सी० एस० आई०, के० सी० आई० ई०, आई० सी० एस०, वेतन १,००,०००) वार्षिक।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आन० राजा राजेन्द्रनारायण भंजदेव ओ० बी० ई०, आन० मि० जे० टी० विटी सी० एस० आई०, सी० आई० ई० वेतन, प्रत्येकका ६०,०००) वार्षिक।

**मन्त्री**—आन० सर सैयद मुहम्मद फखरुद्दीन खां बहादुर, आन० सर गणेशदत्त सिंह, वेतन प्रत्येकको ६०,०००) वार्षिक।

**प्रान्तीय कौंसिलके सभापति**—बाबू विश्वनाथनारायण सिंह, वेतन ३६,०००) वा०।

**बजट**—आय ( १९३२-३३ ) ५ करोड ३० लाख, व्यय ५ करोड ६६ लाख रु०।

बंगाल

**गवर्नर**—हिज एक्सलेन्सी दी राइट आनरेबिल सर जान एन्डरसन पी० सी०, जी० सी० बी०, जी० सी०, आई० ई०, वेतन १,२०,०००) वार्षिक।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आन० सर प्रभासचन्द्र मित्र सी० आई० ई०, आन० अलहज सर ए० के० गजनवी, आन० मि० डब्ल्यू० डी० आर० प्रेन्टिस सी० एस० आई०, सी० आई० ई०, आन० मि० जे० ए० वुडहेड सी० आई० ई०, वेतन प्रत्येकको ६४,०००) वार्षिक।

**मन्त्री**—नवाब काजी गुलाम मुहीउद्दीन फारुकी, खा बहादुर, आन० मि० ख्वाजा नजीमुद्दीन सी० आई० ई०, आन० मि० बी० पी० सिंह राय, वेतन प्रत्येकको ६४,०००) वार्षिक।

**प्रांतीय कौंसिलके सभापति**—आन० राजा सर मन्मथ नाथ रायचौधरी आफ सन्तोष वेतन, ३६,०००) वार्षिक।

**बजट**—आय (१९३२-३३) ९ करोड ४९ लाख, खर्च ११ करोड १२ लाख रुपया।

मद्रास

**गवर्नर**—हि० ए० लें० कर्नल राइट आन० सर जार्ज एफ० स्टैनली, पी० सी०, जी० सी० आई० ई०, सी० एम० जी०, वेतन १,२०,०००) वार्षिक।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आन० खां बहादुर सर मुहम्मद उसमान साहब, आन० दीवान बहादुर सर एम० कृष्णन नायर, आन० मि० ए० वाई० जी० कैम्पवेल, सी० एस० आई०, आई० सी० एस०, आन० मि० एच० जी० स्टोक्स सी० एस० आई०, आई० सी० एस०, वेतन प्रत्येकको ६४,०००) वार्षिक।

**मन्त्री**—आन० महाराजा आफ बोबीली, आन० पी० टी० राजन, आन० दीवान बहादुर एस० कुमार स्वामी रेड्डियर, वेतन प्रत्येकको ६४,०००) वार्षिक।

**प्रांतीय कौंसिलके सभापति**—आन० मि० बी० रामचन्द्र रेड्डियर, वेतन ४८,०००) वार्षिक।

**बजट**—आय (१६३२-३३) १५ करोड ५० लाख, व्यय १५ करोड ५० लाख रु०।

मध्य प्रदेश

**गवर्नर**—हि० ए० सर माटेग्यू एस० डी० बटलर के० सी० एस० आई, सी० बी० आई० सी० एस०। वेतन ७२,०००) वार्षिक।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आन० मि० ई० राघवेन्द्र राव बार-एट-ला, आन० मि० एच० सी० गोवन, वेतन प्रत्येकको ४८,०००) वार्षिक।

**मन्त्री**—आन० मि० जी० पी० जायसवाल एल० एल० बी०, आन० डा० पी० एस० देशमुख एम० ए०, वेतन प्रत्येकको ३६,०००) वार्षिक।

**प्रान्तीय कौंसिलके सभापति**—आन० सैयद वकील अहमद रिजवी, वेतन ३६,०००) वार्षिक

**बजट**— आय (१६३२-३३) ४ करोड ६२ लाख, खर्च ४ करोड ८८ लाख रुपया।

संयुक्तप्रान्त

**गवर्नर**—हि० ए० सर विलियम मालकम हेली एम० ए०, जी० सी० आई० ई०, के० सी० एस० आई०, वेतन १,२०,०००) वार्षिक (छुट्टीपर)।

**कार्यकारिणी सभाके सदस्य**—आन० कैप्टन नवाब सर मुहम्मद अहमद सईद खां आफ छतारी के० सी० आई० ई०, (स्थानापन्न गवर्नर), आन० मि० ई० ए० एच० ब्लट सी० आई० ई०, आई० सी० एस०, वेतन प्रत्येकको ६४,०००) वा०।

**मन्त्री**—आन० नवाब मुहम्मद यूसुफ खान-एट-ला, आन० जे० पी० श्रीवास्तव एम० एस-सी०   वेतन प्रत्येकका ६४,०००) वार्षिक।

**प्रान्तीय कौंसिलके सभापति**—आन० सर सीताराम, वेतन ४८,०००) वा०।

**बजट**—आय (१६३२-३३) ११ करोड़ १ लाख, खर्च ११ करोड़ ५८ लाख रु०।

---

**केन्द्रीय सरकारके विषय**—केन्द्रीय सरकारके अधीनस्थ निम्नलिखित विषय हैं—
(१) फौजी विभाग, (२) विदेशी विभाग, (३) चुंगी (Customs), (४) रेलें, (५) डाक तथा तार, (६) इनकम टैक्स, (७) करन्सी, (८) पब्लिक कर्ज, (९) व्यापार और जहाज (Shipping), (१०) दीवानी और फौजदारी।

**प्रान्तीय सरकारके विषय**—प्रान्तीय सरकारके अधीनस्थ निम्नलिखित विषय हैं—
(१) स्थानीय स्वराज्य, (२) स्वास्थ्यविभाग, (३) शिक्षाविभाग, (४) पब्लिक वर्क्स, (५) आबकारी, (६) मुहकमा माल, (७) अकाल निवारक विभाग, (८) खेती और जंगलात, (९) मजिस्ट्रेट और पुलिस।

## भारतके देशीराज्य

देशी राज्योंकी तीन श्रेणियां हैं—(१) ऐसे देशी राज्य जिनका सम्बन्ध सीधा वायसरायसे है। इनमेंसे प्रत्येकमें "रजीडेन्ट" रहता है। (२) वे राज्य जिनका वर्गीकरण अलग-अलग समूह अथवा "एजेन्सी" में कर दिया गया है, और उनका सम्बन्ध अपने समूहके एजेन्ट टू दी गवर्नर जनरलसे रहता है। (३) प्रांतीय सरकारों अधीन राज्य, जो लगभग ५०० हैं।

**हैदराबाद**—यह हिन्दुस्तानमें सबसे बड़ा देशी राज्य है। इसका क्षेत्रफल ८२,६६८ वर्गमील और आबादी १ करोड़ ४४ लाख ३६ हजार है। वार्षिक आय ८ करोड़ ५० लाख रुपया है। इसके शासक हैं हिज इक्ज़ाल्टेड हाईनेस सर उस्मानअली खां, जिन्हें २१ तोपोंकी सलामीका सम्मान प्राप्त है। हैदराबाद राज्यमें उस्मानिया यूनीवर्सिटी नामकी अपनी स्वतन्त्र यूनीवर्सिटी है।

**मैसूर**—यह हिन्दुस्तानमें सबसे बड़ा हिन्दू राज्य है। इसका क्षेत्रफल २९,४६६ वर्गमील और वार्षिक आय ३ करोड़ ७९ लाख रुपये हैं। इसके शासक हैं हिज़ हाईनेस महाराजा कर्नल सर श्रीकृष्ण राजेन्द्र वाडयार बहादुर जी० सी०

एस० आई०, जी० बी० ई०, जिनकी सलामी भी हैदराबादके बराबर २१ तोपोंकी होती है। मैसूर राज्यकी भी अपनी स्वतन्त्र यूनीवर्सिटी है।

**बड़ौदा**—बड़ौदा राज्यका क्षेत्रफल ८,१३५ वर्गमील और आबादी २४ लाख ४३ हजार है। वार्षिक आय २ करोड ४६ लाख रुपये है। इसके शासक है हिज हाईनेस महाराजा सर सयाजीराव गायकवाड, जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई०, एल० एल० डी०। इन्हे २१ तोपोंकी सलामी है।

**काश्मीर**—इसका क्षेत्रफल ८४,२५८ वर्गमील, आबादी ३६ लाख ४६ हजार और आय २ करोड ७४ लाख रु० वार्षिक है। शासक है हिज हाईनेस महाराजा सर हरिसिहजी बहादुर के० सी० आई० ई०, के० सी० वी० ओ०। इनकी सलामी २१ तोपोंकी है।

### बलूचिस्तान एजेन्सी

इस एजेन्सीमें कलात और लासबेला, ये दो रियासते है। लासबेला बहुत छोटी रियासत है और कलातके ही अधीनस्थ है।

**कलात**—क्षेत्रफल ७३,२७८ वर्गमील और आबादी ३ लाख ४२ हजार है। आय १७ लाख रुपये वार्षिक है। इसके शासक है हिज हाईनेस वली मर मुहम्मद खा जी० सी० आई० ई०। जिन्हें २१ तोपोंकी सलामी है।

### राजपूताना एजेन्सी

राजपूताना एजेन्सीका क्षेत्रफल १,२१,६६८ वर्गमील है। इसमें १९ रियासते है, जिनमें मुख्य ये है —

**उदयपुर**—इसका क्षेत्रफल १२,६९१ वर्गमील, आबादी १५ लाख ६६ हजार और वार्षिक आय ५१ लाख रुपये है। इसके शासक हैं हिज हाइनेस महाराजाधिराज सर फतेह सिह बहादुर, जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई० जी० सी० वी० ओ०। इन्हें २१ तोपोंकी सलामी है।

**बाँसवाड़ा**—इसका क्षेत्रफल १,६०६ वर्गमील, आबादी १,९०,३६२ और वार्षिक आय है ७ लाख रुपये। इसके शासक है हिज हाईनेस राया राय महाराजाधिराज महारावल श्री पृथ्वीसिहजी बहादुर। इन्हे १५ तोपकी सलामी है।

**डूँगरपुर**—इसका क्षेत्रफल १,४४७ वर्गमील, आबादी २ लाख २७ हजार

और वार्षिक आय ७ लाख रुपये है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजाधिराज महारावल श्रीलक्ष्मण सिंहजी बहादुर, जिन्हें १५ तोपोंकी सलामी है।

**जोधपुर**—इसका क्षेत्रफल ३५,०१६ वर्गमील, आबादी २१ लाख २५ हजार और वार्षिक आय १ करोड़ २६ लाख रुपये है। इसके शासक हैं हि० हाईनेस राजराजेश्वर महाराजाधिराज सर उम्मेद सिंहजी साहब बहादुर के० सी० एस० आई० के० सी० वी० ओ०, जिनकी १७ तोपोंकी सलामी है।

**जैसलमेर**—इसका क्षेत्रफल १६,०६२ वर्गमील है और वार्षिक आय लगभग ४ लाख रुपये है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजाधिराज महारावल सर श्रीजवाहिर सिंहजी बहादुर के० सी० एस० आई०, जिनकी १५ तोपोंकी सलामी है।

**सिरोही**—इसका क्षेत्रफल १९६४ वर्गमील, आबादी २ लाख १६ हजार, वार्षिक आय १० लाख रु० है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजाधिराज सर सरूपराम सिंहजी, के० सी० एस० आई०, जिनकी १७ तोपोंकी सलामी है।

**जयपुर**—इसका क्षेत्रफल १५,५७९ वर्गमील, आबादी २६ लाख ३१ हजार और वार्षिक आय १ करोड़ ३२ लाख रुपये है। इसके शासक हैं हि० हाईनेस महाराजाधिराज श्रीसवाई मानसिंहजी बहादुर, जिनकी १७ तोपोंकी सलामी है।

**बूँदी**—इसका क्षेत्रफल २,२२० वर्गमील, आबादी २ लाख १६ हजार तथा वार्षिक आय १७ लाख रुपये है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराव राजा श्रीईश्वरी सिंहजी बहादुर, जिन्हें १७ तोपोंकी सलामी है।

**टोंक**—इसका क्षेत्रफल २,५७९ वर्गमील, आबादी ३ लाख १७ हजार तथा आमदनी २३ लाख रुपया है। इसके शासक हैं हि० हा० नवाब सर हाफिज मुहम्मद इब्राहीमअली खां बहादुर सौलतजंग, जिन्हें १९ तोपोंकी सलामी है।

**भरतपुर**—इसका क्षेत्रफल १,९८२ वर्गमील, आबादी ४ लाख ८६ हजार, आमदनी ३५ लाख रु० है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजा ब्रजेन्द्रसवाई ब्रजेन्द्र सिंहजी बहादुर, जिनकी १७ तोपोंकी सलामी है।

**धौलपुर**— क्षेत्रफल १,१५५ वर्गमील, अबादी २ लाख ५४ हजार और आमदनी १८ लाख रु० है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजाधिराज राणा लेफ्टिनेन्ट कर्नल सर उदयभानु सिंह लोकेन्द्र बहादुर के० सी० एस० आई०, के० सी० वी० ओ०, जिनकी सलामी १७ तोपोंकी है।

**कोटा**—क्षेत्रफल ५,६८४ वर्गमील, आबादी ६,८५,००० और आमदनी ५३ लाख रु० है। इसके शासक है हि० हा० महाराजाधिराज लेफ्टिनेण्ट कर्नल सर उम्मेद सिंहजी बहादुर जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई०, जी० बी० ई०, जिनकी १९ तोपोंकी सलामी है।

**झालावाड**—क्षेत्रफल ८१० वर्गमील तथा वार्षिक आय ८ लाख रु० है। इसके शासक है हि० हा० महाराजा सर भवानीसिंहजी बहादुर, के० सी० एस० आई०, जिनकी १३ तोपोंकी सलामी है।

**बीकानेर**—क्षेत्रफल २३,३१७ वर्गमील, आबादी ६,३६,००० और आय १ करोड ७७ लाख है। इसके शासक है हि० हा० महाराजाधिराज मेजर जनरल सर श्रीगंगासिंहजी बहादुर, जी० सी० एस० आई०, जी० सी० वी० ओ०, जी० बी० ई०, के० सी० बी०, ए० डी० सी०, जिनकी १९ तोपोंकी सलामी है।

**अलवर**—क्षेत्रफल ३,१८५ वर्गमील, आबादी ७,४९,००० और आमदनी ५५ लाख रु० है। इसके शासक है हि० हा० राजराजेश्वर महाराज कर्नल सर जयसिंहजी वीरेन्द्रशिरोमणि देव जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई०, के० सी० आई० ई०, के० सी० एस० आई०, जिनकी १७ तोपोंकी सलामी है।

सेण्ट्रल इण्डिया एजेन्सी

इस एजेन्सीका क्षेत्रफल ५१,५०१ वर्गमील है जिसमें ५९,९७,००० की आबादी है। इसमें सलामीका हक रखनेवाली २८ रियासतें है, जिनमेंसे ८म रियासते सन्धिके हिसाबसे ब्रिटिश गवर्नमेंटसे सीधा सम्बन्ध रखती है।

**ग्वालियर**—क्षेत्रफल २५,३८२ वर्गमील, आबादी ३५,२३,००० और वार्षिक आय २ करोड १६ लाख है। इसके शासक है हि० हा० जार्ज जयाजीराव सेंधिया आलीजाह बहादुर, जिन्हे २१ तोपोंकी सलामी है।

**इन्दौर**—क्षेत्रफल ९,५१९ वर्गमील, आबादी १३,१८,००० और आय १ करोड ३६ लाख रु० है। इसके शासक है हि० हा० महाराजाधिराज श्रीयशवन्तराव होल्कर बहादुर, जिन्हे १९ तोपोंकी सलामी है।

**भूपाल**—क्षेत्रफल ६,९०२ वर्गमील, आबादी ७,२९,००० और आमदनी ६२ लाख है। इसके शासक है हि० हा० नवाब हाजी मुहम्मद हमीदुल्ला खाँ बहादुर, सी० एस० आई०, सी० वी० ओ०, जिनकी १९ तोपोंकी सलामी है।

**रीवाँ**—क्षेत्रफल १३,००० वर्गमील, आबादी १५,८७,००० और आमदनी ६० लाख रुपया सालाना है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजा सर गुलाबसिंह बहादुर के० सी० एस० आई०, जिनकी १७ तोपोंकी सलामी है।

**ओड़छा**—क्षेत्रफल—२,०८० वर्गमील, आबादी ३,१४,००० और आय ११ लाख रु० है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजाधिराज सर वीर सिंह जू देव बहादुर जिनकी १५ तोपोंकी सलामी है।

**धार**—क्षेत्रफल १,७७५ वर्गमील, आबादी २,४३,००० और आय १७ लाख रुपया है। शासक हि० हा० महाराजा आनन्दराव पवारको १५ तोपोंकी सलामी है।

**जाओरा**—क्षेत्रफल ६०१ वर्गमील, आबादी १ लाख और आय १२ लाख रुपया है। इसके शासक हैं हि० हा० नवाब लेफ्टिनेण्ट कर्नल सर मुहम्मद इफ्तिखार अली खाँ, के० सी० आई० ई०, जिनकी सलामी १३ तोपोंकी है।

**रतलाम**—क्षेत्रफल ९२८ वर्गमील, आबादी १,०७,००० और आमदनी ७ लाख रु० है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजा कर्नल सर सज्जनसिंहजी बहादुर के० सी० एस० आई०, के० सी० वी० ओ०, जिनकी १३ तोपोंकी सलामी है।

**दतिया**—क्षेत्रफल ६११ वर्गमील, आबादी १,५८,००० और आमदनी १७ लाख रु० है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजा लोकेन्द्र गोविन्द सिंहजी देव बहादुर के० सी० एस० आई०, जिनकी १५ तोपोंकी सलामी है।

**पन्ना**—क्षेत्रफल २,५९६ वर्गमील, आबादी २,१२,०००, आमदनी १० लाख रु० है। शासक हि० हा० महाराजा सर यादवेन्द्रसिंहको ११ तोपोंकी सलामी है।

बंगालसरकारके अधीन रियासतें

**सिकम**—क्षेत्रफल २,८१८ वर्गमील, आबादी ८१,७२१ और वार्षिक आय ७ लाख रु० है। इसके शासक है हि० हा० महाराजा सर ताशी नामग्याल, के० सी० आई० ई०, जिन्हे १५ तोपोंकी सलामी है।

**कूचविहार**—क्षेत्रफल १,३०७ वर्गमील, आबादी ५,९०,००० तथा आय ४३ लाख रु०। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजा श्रीजगद्दीपेन्द्रनारायण भूप बहादुर, जिनकी १३ तोपोंकी सलामी है।

**[illegible]**—क्षेत्रफल ४,०८६ वर्गमील, आबादी ३,८२,००० और आमदनी ३० लाख

रु० है। इसके शासक है हि० हा० महाराजा माणिक्य वीरविक्रम किशोर देव वर्मा वहादुर, जिनकी १३ तोपोंकी सलामी है।

विहार और उड़ीसाकी सरकारके अधीन रियासतें

इस सरकारके अधीन छोटानागपुर फ्यूडेटरी स्टेट्सकी खरसवाँ तथा सेराईकेला, ये दो रियासते तथा उड़ीसा फ्यूडेटरी स्टेट्सकी २४ रियासते है, जिन सबका मिलकर क्षेत्रफल २८,६५६ वर्गमील, आवादी ३६,५६,००० है और औसत आमदनी १ करोड़ १२ लाख ७२ हज़ार है। सबसे बड़ी रियासत मयूरभज है।

**मयूरभंज**—क्षेत्रफल ४,२४३ वर्गमील, आवादी ८,८६,००० और आय ४४ लाख है। शासक हि० हा० महाराजा प्रतापचन्द्र भजदेवको ६ तोपोंकी सलामी है।

सयुक्त प्रान्तकी सरकारके अधीन रियासतें

**रामपुर**—क्षेत्रफल ८९२ वर्गमील, आवादी ४,६५,००० और आमदनी ५४ लाख रु० है। शासक हि० हा० नवाव सैयद रजाअली खाँको १५ तोपोंकी सलामी है।

**टेहरी**—क्षेत्रफल ४,५०२ वर्गमील, आवादी ३,४६,००० और आमदनी १४ लाख है। शासक हि० हा० राजा नरेन्द्रशाह वहादुर सी० एस० आई० को ११ तोपोंकी सलामी है।

**वनारस**—क्षेत्रफल ८७५ वर्गमील, आवादी ३,६१,००० और आमदनी २२ लाख रु० सलाना है। इसके शासक है हि० हा० महाराजा आदित्यनारायण सिह वहादुर, जिनकी सलामी १३ तोपोकी है।

पजाव सरकारके अधीन रियासतें

**वहावलपुर**—क्षेत्रफल १५,००० वर्गमील, आवादी ६,८४,००० और आमदनी ४६ लाख रु० है। इसके शासक है हि० हा० नवाव सर सादिक मुहम्मद ख़ाँ वहादुर अव्वासी [पञ्चम], के० सी० वी० ओ०, जिनकी १७ तोपोंकी सलामी है।

**चम्बा**—क्षेत्रफल १७० वर्गमील, आवादी १,४६,००० और आमदनी ८ लाख रु० है। इसके शासक है हि० हा० राजा रामसिहजी जिनकी ११ तोपोंकी सलामी है।

**फरीदकोट**—क्षेत्रफल ६४२ वर्गमील, आवादी १,६४,००० और आमदनी १६ लाख रु० है। शासक हि० हा० राजा हरीन्द्र वहादुरको ११ तोपोंकी सलामी है।

**झींद**—क्षेत्रफल १,२५६ वर्गमील, आवादी ३,२४,००० और आमदनी २६ लाख

रु० सालाना है। इसके शासक है हि० हा० महाराजा कर्नल सर रणवीर सिंह जी० सी० आई० ई०, के० सी० एस० आई०, जिनकी १५ तोपोंकी सलामी है।

**कपूरथला**—क्षेत्रफल ६२५ वर्गमील, आबादी ३,१६,००० और आमदनी ४६ लाख रु० है। इसके शासक है हि० हा० महाराजा जगजीत सिंह जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई०, जिनकी १५ तोपोंकी सलामी है।

**मलेरकोटला**—क्षेत्रफल १६७ वर्गमील, आबादी ८३ हजार और आमदनी १० लाख रु० है। इसके शासक है हि० हा० नवाब लेफ्टिनेण्ट कर्नल सर मुहम्मद अहमद अलीखाँ बहादुर के० सी० एस० आई०, जिनकी ११ तोपोंकी सलामी है।

**मण्डी**—क्षेत्रफल १,२०० वर्गमील, आबादी २,०७,००० और आमदनी १५ लाख रु० सालाना है। इसके शासक है हि० हा० राजा लेफ्टिनेण्ट जोगेन्द्रसेन बहादुर के० सी० आई० ई० जिनकी ११ तोपोंकी सलामी है।

**नाभा**—क्षेत्रफल ९२८ वर्गमील, आबादी २,८७,००० और आमदनी २६ लाख है। शासक हि० हा० महाराजा टीका प्रतापसिंहजीको १३ तोपोंकी सलामी है।

**पटियाला**—क्षेत्रफल ५,९३२ वर्गमील, आबादी १६,२५,००० और आमदनी १ करोड़ ३५ लाख रु० है। शासक है हि० हा० महाराजाधिराज मेजर जनरल सर भूपेन्द्रसिंह महेन्द्र बहादुर जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई०, जी० सी० वी० ओ०, जी० वी० ई०, ए० डी० सी०, जिनकी १९ तोपोंकी सलामी है।

पश्चिमोत्तर सीमान्त प्रदेशके अधीन रियासतें

इस प्रान्तके अधीन चार रियासते है—अम्ब, चित्राल, दीर, धुलेरा जिनका क्षेत्रफल ७,७०४ वर्गमील, आबादी १६,२२,००० और आमदनी ५ लाखके लगभग है।

आसाम सरकारके अधीन रियासते

**मणिपुर**—क्षेत्रफल ८,४५६ वर्गमील और आबादी ३,८४,०१६ है। शासक है हि० हा० महाराजा चूड़चन्द सिंह सी० बी० ई०, जिन्हें ११ तोपोंकी सलामी है।

**खासी और जयन्तिया पहाड़ियोंकी रियासतें**—ये छोटी-मोटी मिलकर २५ रियासतें है, जिनका क्षेत्रफल ३,९०० वर्गमील है और आबादी १,३६,००० है।

मध्यप्रान्तकी सरकारके अधीन रियासतें

मध्यप्रान्तमें १५ करद राज्य है जिनका क्षेत्रफल ३१,०८० वर्गमील और आबादी २० लाखसे अधिक है। इनमेंसे कुछ रियासते ये है :—

**बस्तर**—क्षेत्रफल १३,०६२ वर्गमील, आबादी ५ लाख और आमदनी ६ लाख है।

**सरगूजा**—क्षेत्रफल ६,०५५ आबादी ४ लाखके लगभग और आमदनी ५ लाख रु० है। इसके शासक है महाराजा रामानुजशरणसिह देव सी० बी० ई०।

पश्चिम भारतकी रियासतें

पश्चिम भारतमें बहुत अधिक रियासते है। अकेली काठियावाड़ एजेन्सीमें ही २०० रियासते है। ये सात श्रेणियोंमें विभक्त है। इनमें मुख्य ये है—

**भावनगर**—क्षेत्रफल २,८०० वर्गमील, आबादी ५ लाख और आमदनी १ करोड़ १० लाख रु० है। शासक है हि० हा० महाराजा श्रीकृष्ण कुमारसिहजी जिन्हे १५ तोपोंकी सलामी है।

**धारंगधरा**—क्षेत्रफल १,१६७ वर्गमील, आबादी ८८ हज़ार और आमदनी २५ लाख है। इसके शासक है हि० हा० महाराजा श्रीघनश्यामजी बहादुर, जी० सी० आई० ई०, के० सी० एस० आई०, जिनकी १३ तोपोंकी सलामी है।

**गोडल**—क्षेत्रफल १,०२४ वर्गमील, आबादी २,०५,००० और आमदनी ५३ लाख रु० है। शासक है हि० हा० महाराजा भागवतसिहजी, जी० सी० आई० ई०, जिनकी ११ तोपोंकी सलामी है।

**जूनागढ़**—क्षेत्रफल ३,३३६ वर्गमील, आबादी ५,४५,००० और आमदनी ७३ लाख रु० सालाना है। शासक है हि० हा० नवाब सर महाबत खाँ रसूल खाॅ के० सी० एस० आई०, जिनकी १५ तोपोंकी सलामी है।

**नवानगर**—क्षेत्रफल ३,७६१ वर्गमील, आबादी ४,०६,००० और आमदनी ६० लाख है। इसके शासक है हि० हा० महाराजा श्रीदिग्विजय सिहजी, जिनको १३ तोपोंकी सलामी है।

**कच्छ**—क्षेत्रफल ७,६१६ वर्गमील, आबादी ५,१४,००० और आमदनी ३१ लाख है। शासक है हि० हा० महाराज श्री खेंगरजी सवाई बहादुर जी० सी० एस० आई०, जी० सी० आई० ई०, जिनकी १७ तोपोंकी सलामी है।

**पालनपुर**—क्षेत्रफल १,७६८ वर्गमील, आबादी २,४३,००० और आमदनी १० लाख है। शासक है हि० हा० नवाब केप्टेन जुबदतुल मुल्क दीवान महाखाॅ तले मुहम्मद खाँ बहादुर के० सी० वी० ओ०, जिनकी १३ तोपोंकी सलामी है।

**राधनपुर**—क्षेत्रफल १,१५० वर्गमील, आबादी ७० हजार और आमदनी १० लाख रु० है। शासक हि० हा० नवाब जलालुद्दीन खाँ को ११ तोपोंकी सलामी है।

बम्बई सरकारके अधीन रियासतें

बम्बई प्रान्तमें १५१ रियासतें हैं जिनका क्षेत्रफल २८,०२६ वर्गमील और आबादी ४० लाखके क़रीब है। ये अनेक एजेन्सियोंमें विभाजित हैं। मुख्य रियासत ये हैं —

**कोल्हापुर**—क्षेत्रफल ३,२१७ वर्गमील, आबादी ९,५७,००० और आमदनी १ करोड़ ४० लाख रु० है। शासक हैं हि० हा० महाराजा लेफ्टिनेण्ट कर्नल सर श्रीराजाराम छत्रपति महाराज जी० सी० आई० ई०, जिनकी १९ तोपोंकी सलामी है।

**बाँसडा**—क्षेत्रफल २१५ वर्गमील, आबादी ४०,००० और आमदनी ८ लाख रु०, शासक हैं महारावल श्रीइन्द्रसिंहजी प्रतापसिंहजी, जिनकी ९ तोपोंकी सलामी है।

**खंभात**—क्षेत्रफल ३२४ वर्गमील, आबादी ७१,००० और आमदनी ८ लाख है। शासक हि० हा० नवाब याबरखाँ जफरअलीखाँ बहादुरको ११ तोपोंकी सलामी है।

**धर्मपुर**—क्षेत्रफल ७०४ वर्गमील, आबादी ६५,००० और आमदनी १२ लाख रु० है। शासक हैं महाराणा श्रीविजयदेवजी मोहनदेवजी, जिनकी ९ तोपोंकी सलामी है।

**सांगली**—क्षेत्रफल १,१३६ वर्गमील, आबादी २,५८,००० और आमदनी १३ लाख रु० है। शासक हैं राजा लेफ्टिनेण्ट सर श्रीमत चिन्तामणि राव उर्फ अप्पा साहब पटवर्द्धन, जिन्हें ९ तोपोंकी सलामी है।

**राजपीपला**—क्षेत्रफल १,५१७ वर्गमील, आबादी २,०६,००० और आमदनी १७ लाख रुपया है। इसके शासक हैं हि० हा० महाराजा केप्टन विजयसिंहजी छत्रसिंहजी के० सी० एस० आई०, जिनकी १३ तोपोंकी सलामी है।

**छोटा उदयपुर**—क्षेत्रफल ८९० वर्गमील, आबादी १,२४,००० और आमदनी १२ लाख रु०। शासक महारावल श्रीनटवरसिंहजीको ९ तोपोंकी सलामी है।

**खैरपुर**—क्षेत्रफल ६,०५०, आबादी २,२७,००० और आमदनी १५ लाख रु० है। शासक हि० हा० मीर अलीनवाजखाँ तलपुर, जिन्हें १५ तोपोंकी सलामी है।

**मोरवी**—क्षेत्रफल ८२२ वर्गमील, आबादी १,१३,०००, आमदनी २० लाख रु० है। शासक हि० हा० महाराजा श्रीलखधीरजी वाखजीको ११ तोपोंको सलामी है।

**पोरबन्दर**—क्षेत्रफल ६,४२० वर्गमील, आबादी १,१५,०००, आमदनी १९ लाख है। शासक हि० हा० महाराजा श्रीनटवरसिंहको १३ तोपोंकी सलामी है।

**ईडर**—क्षेत्रफल १,६६६ वर्गमील, आबादी २,६२,०००, आमदनी १७ लाख रु० है। शासक हि० हा० महाराजा सर दौलतसिंहजीको १५ तोपोंकी सलामी है।

**राजकोट**—क्षेत्रफल २८८ वर्गमील, आबादी ७५,०००, आमदनी ११ लाख रु० है। शासक हि० हा० ठाकुर साहब सर लाखाजीराजको ६ तोपोंकी सलामी है।

**पालिताना**—क्षेत्रफल २८२ वर्गमील, आबादी ६२,०००, आमदनी ११ लाख रु० है। शासक ठाकुर साहब श्रीबहादुरसिंहजीको ६ तोपोंकी सलामी है।

मद्रास सरकारके अधीन रियासतें

**ट्रावंकोर**—क्षेत्रफल ७,६२५ वर्गमील, आबादी ५०,९५,००० और आय २ करोड़ ३८ लाख रु० है। शासक है हि० हा० महाराजा रामराजा वर्मा, जिन्हे २१ तोपोंकी सलामी है।

**पदुकोटा**—क्षेत्रफल ११७६ वर्गमील, आबादी ४ लाख और आमदनी २२ लाख रु० है। शासक है हि० हा० श्रीबृहदम्ब दास राजा राजगोपाल तोन्दीमन बहादुर, जिनकी १५ तोपोंकी सलामी है।

**कोचीन**—क्षेत्रफल १,४१७ वर्गमील, आबादी १२०५,००० और आमदनी ७६ लाख रु० है। शासक है हि० हा० महाराजा सर राम वर्मा जी० सी० आई० ई०, जिनकी १७ तोपोंकी सलामी है।

## भारतमें विदेशी राज्य

ब्रिटिश भारत और देशी रियासतोंके अतिरिक्त यूरोपकी दो अन्य शक्तियों—फ्रेंच और पोर्चुगीजोंके पास भी देशके कुछ छोटे-छोटे भाग है।

**पोर्चुगीज भारत**—पोर्चुगीजोंके पास बम्बई प्रान्तमें समुद्रतटपर तीन इलाके है—१ गोआ, २ डैमन, ३ ड्यू। गोआ बम्बईके दक्षिणमें है। उसका क्षेत्रफल १३०१ वर्गमील तथा आबादी ५॥ लाखके क़रीब है। नोवागोआ राजधानी और मोर्मुगोआ बन्दरगाह है। डेमन और ड्यू बम्बईके उत्तरमें खम्भात और काठियावाड़में है, जिनका क्षेत्रफल क्रमश ८२ और २० वर्गमील है। ड्यू अच्छा बन्दरगाह है। राज्यभाषा पोर्चुगीज है।

